# पालि-प्रवेशिका

डा० कोमलचन्द्र जैन

एम० ए०, पी-एच० डी०, जैनदर्शनाचार्य, प्राकृताचार्य

संस्कृत-पालि विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

तारा पब्लिकेशन्स

कमच्छा, वाराणसी

१९८०

सागर मण्डलान्तर्गत

बीना-इटावा निवासी

पूज्य बड़े भाई

**श्री बाबूलाल जैन**

को सादर

समर्पित

# संकेत-विवरण

क०—कच्चायन-व्याकरण

गायगर—Pali Literature and Language

तु०—तुलना कीजिए

द्र०—द्रष्टव्य

पा०—पाणिनि कृत अष्टाध्यायी सूत्रपाठ

पालि०—पालिमहाव्याकरण

पि०—पिशल कृत Comparative Grammar of The Prakrit Languages

पृ०—पृष्ठ

बृह०—बृहद्धातुरूपावलिः

मो०—मोग्गल्लान-व्याकरण

वर०—वररुचि कृत प्राकृत-प्रकाश

वा०—वार्तिक

सं०—संख्या

हे०—हेमचन्द्र कृत प्राकृत-व्याकरण

PTS—Pali Text Society

JPTS—Journal of the Pali Text Society.

———

# विषय-सूची

## अनुपिटक-साहित्य



## अर्थ (अट्ठ) कथा-साहित्य



## काव्य-साहित्य



## वंश-साहित्य

# भूमिका

पालि-साहित्य भारतीय वाङ्मय की अमूल्य सम्पदा है। अन्धकार से ढके हुए भारतीय इतिहास को सर्व प्रथम पालि-साहित्य ने ही प्रकाशित किया। यदि पालि-साहित्य न होता तो ईसा पूर्व पाँचवीं शताब्दी से ईसा तक के भारत का इतिहास लुप्त हो गया होता। इसके अतिरिक्त यही साहित्य भगवान् बुद्ध एवं उनके द्वारा प्रवर्तित धर्म एवं संस्थापित संघ की प्रामाणिक जानकारी देता है। अतः यह कहना अनुचित न होगा कि भारतीय संस्कृति का ज्ञान पालि-साहित्य के ज्ञान के विना अधूरा है।

एक समय था जब किसी साहित्य को जानने के लिए पहले उसकी भाषा का व्याकरण पढ़ा जाता था। व्याकरण का ज्ञान प्राप्त करने के बाद भाषा सीखी जाती थी। तब कहीं उस भाषा के साहित्य का ज्ञान प्राप्त किया जाता था। किन्तु आज के युग में यह न तो सम्भव है और न ही इष्ट। आज तो व्यावहारिक व्याकरण के सहारे भाषाविशेष एवं उसके साहित्य को पढ़ने की प्रवृत्ति बढ़ती जा रही है। इसी बात को ध्यान में रखते हुए आज से लगभग सात साल पहले आदरणीय डा० सिद्धेश्वर भट्टाचार्य की प्रेरणा से लिखी गई इस पुस्तक का प्रथम संस्करण प्रकाशित हुआ था। चूंकि प्रथम संस्करण समाप्त हो गया है, अतः यह कहना अनुचित न होगा कि यह पुस्तक अपने प्रयोजन में बहुत-कुछ सीमा तक सफल रही है।

आजकल 'पालि' शब्द से एक प्राचीन भारतीय आर्यभाषा का बोध होता है। भाषा-विज्ञानवेत्ताओं ने इसे मध्यकालीन भारतीय आर्यभाषाओं के प्रथम युग की महत्त्वपूर्ण भाषा मानी है। वे पालि के पूर्व वैदिक एवं लौकिक संस्कृत के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं। यह भाषा बौद्ध धर्म के प्राचीनतम सम्प्रदाय स्थविरवाद के आगमों में ( जिन्हें पालि त्रिपिटक कहा जाता है ) तथा तन्मूलक साहित्य में आज भी दृष्टिगोचर होती है।

स्थविरवादी परम्परा के अनुसार भगवान् बुद्ध ने अपने उपदेश बोल-चाल की भाषा में दिए थे। उनके उपदेशों में आडम्बर नहीं रहता था। वे ( उपदेश ) भाषा एवं शैली दोनों ही दृष्टियों से इतने सरल एवं स्वाभाविक होते थे कि उन्हें साधारण नर-नारी से लेकर विशिष्ट व्यक्ति तक सभी समान श्रद्धा से ग्रहण करते थे। भगवान् बुद्ध की इच्छा थी कि उनके अनुयायी उनके धर्मोपदेशों को सुविधानुसार अपनी-अपनी भाषा में सीखें। वे यह कदापि नहीं चाहते थे कि उनके उपदेशों को पवित्र एवं श्रेष्ठ मानी जाने वाली भाषा में परिवर्तित कर उन्हें भाषागत श्रेष्ठता का जामा पहनाया जाय।

भगवान् बुद्ध के परिनिर्वाण के बाद बौद्ध भिक्षुओं ने उनके उपदेशों को सुरक्षित रखने के लिये पर्याप्त [सतर्कता अपनायी। उनके परिनिर्वाण के तत्काल बाद बड़े-बड़े स्थविर भिक्षुओं की एक संगीति बुलाने का निश्चय किया गया। यह संगीति राजगृह में हुई। सौ वर्ष बाद वैशाली में इसी तरह की दूसरी एवं राजा अशोक की प्रेरणा से पाटलिपुत्र ( पटना ) में तीसरी संगीति हुई। इन तीनों संगीतियों में त्रिपिटक का संकलन एवं संगायन किया गया। तीसरी संगीति के बाद विभिन्न देशों में बौद्ध धर्म के प्रचार के लिए विभिन्न भिक्षुओं को भेजा गया। इसी प्रसंग में राजा अशोक के पुत्र स्थविर महेन्द्र ने लंका जाकर वहाँ बोद्ध धर्म का प्रचार किया। ईसा पूर्व प्रथम शताब्दी में लंका के तत्कालीन राजा वट्टगामणि अभय ने बुद्ध के धर्मोपदेशों को चिरस्थायी बनाने के लिये उन्हें लिपिबद्ध करा दिया।

भारत में भी त्रिपिटक के संकलन के तुरन्त बाद भिक्षुओं ने त्रिपिटकमूलक भाष्यात्मक एवं काव्यात्मक साहित्य लिखना प्रारम्भ कर दिया किन्तु जब बौद्ध धर्म के अन्य सम्प्रदायों द्वारा स्थविरवादियों को भारत से बाहर जाने के लिए विवश किया गया तो वे लंका के विहारों में जा बसे। फलतः लंका के विहार स्थविरवादियों के प्रमुख गढ़ बन गए। पालि-साहित्य में यत्र-तत्र यही लोग 'पोराणा' शब्द से अभिप्रेत हैं। कालान्तर में भिक्षुओं में काव्यात्मक साहित्य लिखने की प्रवृत्ति का विकास हुआ और यह प्रवृत्ति बुद्ध धर्म एवं संघ पर जाकर केन्द्रित हो गई। तत्पश्चात् व्याकरण, अलंकार, कोश आदि के भी ग्रन्थ लिखे गए।

इस प्रकार पालि-साहित्य की धारा, जिसका उद्गम भगवान् बुद्ध के उपदेशों से हुआ था, आजतक अविच्छिन्न रूप से बहती चली आ रही है। भारत से स्थविरवादियों के चले जाने से अधिकांश पालि-ग्रन्थों का लेखन लंका में तथा कुछ का बरमा में हुआ। यहाँ यह उल्लेखनीय है कि जैसे-जैसे पालि साहित्य की धारा आगे बढ़ी, वैसे-वैसे वह संस्कृत की धारा के समीप आती गई। यही कारण है कि ९-१० वीं शताब्दी से आज तक के पालि-साहित्य के ग्रन्थों पर भाषा, भाव एवं शैली की दृष्टि से संस्कृत-साहित्य के ग्रन्थों का बढ़ता हुआ प्रभाव स्पष्ट रूप से देखा जा सकता है।

पालि-साहित्य के उद्भव के उक्त संक्षिप्त विवरण के बाद पाठकों के लिए पालि शब्द की व्युत्पत्ति, पालिभाषा का उद्गम स्थल एवं पालि-साहित्य का संक्षिप्त परिचय देना आवश्यक है।

**व्युत्पत्ति**[1]—पालि शब्द की व्युत्पत्ति अनेक प्रकार से की जाती है जिनमें कुछ इस प्रकार हैं—(१) परियाय ( बुद्धोपदेश ) > पलियाय > पालियाय > पालि; (२)

---

१. द्रष्टव्य—(क) पालि साहित्य का इतिहास, पृ० ३-९
(ख) पालि-महाव्याकरण; पृ० ३-१२ ( भूमिका )

पाठ (वेदपाठ की भाँति बुद्धोपदेशों का पाठ) > पाळ > पाळि > पालि; (३) प्राकृत ( जनसाधारण की भाषा ) > पाकट > पाअड > पाअल > पालि; (४) पङ्क्ति ( मूल ग्रन्थ की पंक्ति ) > पन्ति > पत्ति > पट्ठि > पल्लि > पालि; (५) पल्लि ( ग्रामीण भाषा ) > पालि; (६) पाटलि ( पाटलिपुत्र की भाषा ) > पाडलि > पाअलि > पालि। इन व्युत्पत्तियों में से पहली व्युत्पत्ति को ही साधारणतया उचित माना जाता है, क्योंकि यह ऐतिहासिक उद्धरणों एवं भाषा-विज्ञान के नियमों के अनुकूल है। इस प्रकार प्रारम्भ में पालि शब्द का अर्थ बुद्धोपदेश तथा पालि भाषा का अर्थ बुद्धोपदेशों का भाषा था। बाद में पालि भाषा को ही पालि शब्द से कहा जाने लगा।

**उद्गम स्थल**[1]—पालि मूलतः किस प्रदेश की भाषा थी ? यह एक विचारणीय प्रश्न है। इस विषय में अनेक विद्वानों ने अपने-अपने मत व्यक्त किए हैं। उन सभी मतों को स्थूलरूप से तीन विभागों में विभक्त किया जा सकता है। प्रथम विभाग में ऐसे मतों को रखा जा सकता है जिनमें पालि भाषा को किसी प्रदेशविशेष के बोल-चाल की बोली सिद्ध करने का प्रयास किया गया है। दूसरे विभाग में उन सभी मतों का समावेश किया जा सकता है जो बुद्ध-वचनों की भाषा (पालि) को अनेक भाषाओं के सम्मिश्रण से बनी मागधीमूलक विशुद्ध साहित्यिक भाषा बतलाते हैं। अन्तिम विभाग में उन मतों की गणना की जा सकती है जो बुद्ध-वचन की भाषा को किसी अन्य भारतीय भाषा का अनुवादमात्र मानते हैं।

प्रथम विभाग में जितने भी मत हैं वे सभी एक-दूसरे से भिन्न है तथा अलग-अलग प्रान्तों की भाषा सिद्ध करते हैं। उदाहरणार्थ—रीज डेविड्स के मतानुसार पालि भाषा कोशल प्रदेश की भाषा थी; वैस्टर गार्ड तथा ई० कुङ्ह इसे उज्जयिनी की भाषा मानते हैं; फ्रेंक इसका उद्गम विंध्य प्रदेश बतलाते हैं तथा ओल्डनवर्ग इसे कलिंग प्रदेश की भाषा मानते हैं। पालि को प्रदेशविशेष की बोली मानने वाले सभी व्यक्तियों ने अपने मत की पुष्टि के लिए अलग-अलग तर्क प्रस्तुत किए हैं जो किसी न किसी दृष्टि से सत्य भी हैं।

द्वितीय विभाग में जिन व्यक्तियों ने अपने मत प्रस्तुत किए हैं, उनमें जेम्स एल्विस, चाइल्डर्स, विन्टरनित्ज, ग्रियर्सन एवं गायगर के मत प्रमुख हैं। इनमें से प्रथम दो व्यक्तियों ने पालि का मौलिक रूप मागधी भाषा बतलाया है। विन्टरनित्ज ने पालि

---

१. **द्रष्टव्य—(क)** History Of Indian Literature vol. II pp. 601-605

(ख) Pali Literature And Language. pp. 1-7

(ग) **पालि साहित्य का इतिहास, पृ० १२-२८**

(घ) **पालि-महाकाव्याकरण, पृ० ४-६ ( भूमिका )**

को अनेक भाषाओं के सम्मिश्रण से बनी मागधीमूलक साहित्यिक भाषा बताया है। ग्रियर्सन ने पालि का मूल विशुद्ध मागधी न मानकर किसी पश्चिमी बोली को माना है। गायगर पालि को मागधी भाषा का वह रूप मानते हैं जो सभ्य व्यक्तियों में प्रयुक्त होता था। ऐसा ही मत भारतीय विद्वान् भिक्षु जगदीश काश्यप का भी है। इस विभाग में रखे जाने वाले मतों को सरसरी दृष्टि से देखने से स्पष्ट प्रतीत होता है कि पालि जन-साधारण के बोलचाल की बोली न होकर शिष्ट व्यक्तियों द्वारा प्रयुक्त भाषा या साहित्यिक भाषा थी।

अन्तिम विभाग में लूडर्स, सिलवाँ लेवी एवं बापट के मत प्रमुख हैं। लूडर्स के मतानुसार पालि-त्रिपिटक पहले अर्धमागधी प्राकृत में था, बाद में उसका अनुवाद वर्तमान पालि में कर लिया गया। सिलवाँ लेवी के मतानुसार पालि त्रिपिटक पूर्ववर्ती मागधी बोली का अनूदित रूप है। बापट के मतानुसार पालि त्रिपिटक का आधार जैन अर्धमागधी है, न कि अर्धमागधी।

प्रथम विभाग के मत अंशतः सत्य होते हुए भी ग्राह्य नहीं हैं। कारण, पालि यदि वास्तव में किसी प्रदेश की भाषा थी तो वह केवल बौद्धों के स्थविरवाद सम्प्रदाय के साहित्य में ही सीमित होकर क्यों रह गई तथा पालि त्रिपिटक में भाषागत एकरूपता क्यों है[1] इत्यादि प्रश्नों का समुचित समाधान प्राप्त नहीं होता। यही कारण है कि इस मत के पोषक विद्वानों में स्थान-निर्धारण के प्रश्न को लेकर गम्भीर मतभेद रहा है।

द्वितीय एवं तृतीय विभाग के मत पालि को बोल-चाल की बोली नहीं मानते हैं। द्वितीय विभाग में पालि को सामान्यतया साहित्यिक या वर्ग विशेष की भाषा माना गया है जब कि तीसरे विभाग के मतों में पालि त्रिपिटक की भाषा के मूल को खोजने का प्रयास किया गया है।

यदि भगवान् बुद्ध के समय ही उनके उपदेशों को अन्य भाषा में बदलने का आग्रह, संगीतियों में नाना प्रदेशों के भिक्षुओं का सम्मिलित होना, महेन्द्र द्वारा, जिनकी मातृभाषा उज्जयिनी प्रदेश की भाषा थी, लंका में त्रिपिटक का ले जाना तथा शताब्दियों बाद त्रिपिटक का लिपिबद्ध होना आदि तथ्यों को अनदेखा न किया जाय तो कहा जा

---

१. यहाँ यह स्मरणीय है कि पालि-त्रिपिटक में प्रत्येक व्यक्ति के कथन में एक जैसी भाषा का ही प्रयोग किया गया है। किन्तु उस समय वेदों के ज्ञाता ब्राह्मण संस्कृत का, स्त्री-बच्चे प्राकृत का तथा हीन वर्ग के व्यक्ति मागधी का प्रयोग करते थे। स्थान भेद से भी भाषा में भेद होना चाहिए किन्तु पालि-त्रिपिटक में वाराणसी, राजगृह, कपिलवस्तु आदि दूर-दूरवर्ती स्थानों के सामान्य जनों को भी भगवान् बुद्ध से जिस भाषा में बातचीत करते दिखाया गया है, उसमें एकरूपता है।

सकता है कि पालि भाषा कभी भी किसी प्रदेश में बोल-चाल की भाषा नहीं रही है। यह एक ऐसी कृत्रिम साहित्यिक भाषा है जो अनेक बोल-चाल की भाषाओं को संस्कृतभाषानुगामी रूप देने से बनी है, यद्यपि इसका मुख्य आधार मागधी प्राकृत है।

**साहित्य**—पालि-साहित्य के ग्रन्थों को मुख्य रूप से छः विभागों में विभक्त किया जा सकता है—

१. त्रिपिटक, २. अनुपिटक, ३. अट्ठकथा, ४. काव्य, ५. वंश, ६. व्याकरण, छन्दःशास्त्र, कोश आदि।

**१. त्रिपिटक—**

(क) **विनयपिटक**—पाराजिक, पाचित्तिय, महावग्ग, चुल्लवग्ग एवं परिवार।

(ख) **सुत्तपिटक**—दीघनिकाय, मज्झिमनिकाय, संयुत्तनिकाय, अंगुत्तरनिकाय एवं खुद्दकनिकाय के पन्द्रह ग्रन्थ—खुद्दकपाठ, धम्मपद, उदान, इतिवुत्तक, सुत्तनिपात, विमानवत्थु, पेतवत्थु, थेरगाथा, थेरीगाथा, जातक, निद्देस, पटिसम्भिदामग्ग, अपदान, बुद्धवंस, चरियापिटक।

(ग) **अभिधम्मपिटक**—धम्मसङ्गणी, विभङ्ग, धातुकथा, पुग्गलपञ्ञत्ति, कथावत्थु, यमक, पट्ठान।

**२. अनुपिटक**—नेत्तिप्पकरण, पेटकोपदेस, मिलिन्दपञ्ह।

**३. अट्ठकथा**—समन्तपासादिका ( विनय ), कङ्खावितरणी ( पातिमोक्ख ), सुमङ्गलविलासिनी ( दीघनिकाय ), पपञ्चसूदनी ( मज्झिमनिकाय ), सारत्थप्पकासिनी ( संयुत्तनिकाय ), मनोरथपूरणी ( अंगुत्तरनिकाय ), परमत्थजोतिका ( खुद्दकपाठ, सुत्तनिपात ) आदि।

**४. काव्य**—जिनालंकार, जिनचरित, पज्जमधु, तेलकटाहगाथा सद्धम्मोपायन, पञ्चगतिदीपन. लोकनीति आदि।

**५. वंश**—दीपवंस, महावंस, महाबोधिवंस, दाठावंस, सासनवंस अनागतवंस गन्धवंस आदि।

**६. व्याकरण, छन्दःशास्त्र, कोश आदि—**

(क) **व्याकरण**—कच्चायनव्याकरण, मोग्गल्लानव्याकरण, रूपसिद्धि, सद्दनीति, बालावतार, महानिरुत्ति, चूलनिरुत्ति आदि।

(ख) **छन्दःशास्त्र**—वुत्तोदय।

(ग) **अलंकारशास्त्र**—सुबोधालंकार।

(घ) **कोश**—अभिधानप्पदीपिका, एकक्खरकोस, सद्दत्थरतनावली।

पालि-प्रवेशिका के प्रस्तुत द्वितीय संस्करण में तेईसवें पाठ 'दृष्टिदोषः' के स्थान पर 'सुमेधपण्डितस्य चिन्तनम्' को रखा गया है। इसके साथ ही काव्य-साहित्य एवं वंश-साहित्य के पाठों को ऐतिहासिक दृष्टि से क्रमवद्ध कर दिया गया है। आशा है विद्यार्थी इससे किसी भ्रम में नहीं पड़ेंगे। इसके अतिरिक्त प्रत्येक खण्ड एवं पाठ के नीचे उनकी विस्तृत परिचयात्मक टिप्पणियां भी दे दी गई हैं जो कि प्रथम संस्करण में नहीं थीं।

अन्त में मैं काशी हिन्दू विश्वविद्यालय के संस्कृत-पालि विभाग के अध्यक्ष श्रद्धेय डा० विश्वनाथ भट्टाचार्य के प्रति कृतज्ञता व्यक्त करता हुँ जिनके अमूल्य सुझाव एवं सहयोग से मैं प्रस्तुत संस्करण को अधिक उपयोगी बना सका। प्रस्तुत पुस्तक के प्रथम संस्करण को जिन विद्वानों ने एवं पाठकों ने चाहा है और सराहा है, उनके प्रति भी मैं आभार प्रकट करता हूँ। प्रकाशकों को भी धन्यवाद देता हूँ जिन्होंने इस संस्करण को यथासमय प्रकाशित किया।

कोमलचन्द्र जैन

प्लाट नं० १३३/१३४ ए
रवीन्द्रपुरी, वाराणसी-५
१-८-८०

# आधार-ग्रन्थ-सूची

अङ्गुत्तरनिकायपालि—नालन्दा-देवनागरी-पालि-ग्रन्थमाला, बिहार, १९६०
अष्टाध्यायी सूत्रपाठः—वृन्दावन गुरुकुल विश्वविद्यालय, सं० १९९६
कच्चायन व्याकरण—तारा पब्लिकेशन्स, वाराणसी, १९६२
खुद्दकनिकायपालि—नालन्दा-देवनागरी-पालि-ग्रन्थमाला, बिहार, १९५९
चुल्लवंस ( खण्ड २ )—PTS, London, 1927
छकेसधातुवंस—JPTS, London, 1885
जातकट्ठकथा—भारतीय ज्ञानपीठ, काशी १९५१
जिनचरित—JPTS, London, 1904
जिनालङ्कार—J. A. Helenis Perera of Nedimala, GALLE, 1900
तेलकटाहगाथा—JPTS, London, 1884
दाठावंस—मोतीलाल बनारसीदास, लाहोर, १९२५
दीघनिकायपालि—नालन्दा-देवनागरी-पालि-ग्रन्थमाला, बिहार, १९५८
धम्मपदट्ठकथा (Vol. I)—PTS, London, 1909
धम्मपदट्ठकथा (Vol. III)—PTS, London, 1912
पज्जमधु—JPTS, London, 1887
पञ्चगतिदीपन—JPTS, London 1884
परमत्थदीपिनी ( थेरगाथा की अट्ठकथा )—PTS, London, 1952
परमत्थदीपिनी ( थेरीगाथा की अट्ठकथा )—PTS, London, 1893
पालिमहाव्याकरण—मोतीलाल बनारसीदास, वाराणसी, 1963
पालि साहित्य का इतिहास—हिन्दी साहित्य सम्मेलन, प्रयाग, सं० २००८
प्राकृत-प्रकाश—The Adyar Library, Madras, 1946
प्राकृत-प्रवेशिका—तारा पब्लिकेशन्स, वाराणसी; १९७१
प्राकृत-व्याकरण—भण्डारकर ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टिटयूट, पूना, १९५८
बृहद्धातुरूपावलिः—Trivandrum, 1924
भाषा-विज्ञान—किताब महल, इलाहाबाद, १९५१
मनोरथपूरणी (Vol. II)—PTS, London, 1930
महाबोधिवंस—PTS, London, 1891
महावंस—Bombay University Publications, Bombay, 1959
मिलिन्दपञ्ह—Bombay University Publications, Bombay. 1960

मोग्गलान व्याकरण—वि० वैदिक शोध संस्थान, होशिआरपुर, १९६५

लोकनीति—धर्मोदय सभा, लुम्बिनी, नेपाल, १९७३

संयुत्तनिकायपालि—नालन्दा-देवनागरी-पालि-ग्रन्थमाला, बिहार, १९५९

सद्धम्मोपायन—JPTS, London, 1887

सासनवंस—नवनालन्दा-महाविहार-ग्रन्थमाला, नालन्दा, पटना, १९६१

समन्तपासादिका ( तीन खण्ड )—नवनालन्दा-महाविहार-ग्रन्थमाला, नालन्दा, पटना, १९६४-१९६७

सुमङ्गलविलासिनी ( दो खण्ड )—नवनालन्दा-महाविहार-ग्रन्थमाला, नालन्दा, १९७४, १९७५

Comparative Grammar Of Thc Prakrit Language—Motilal Banarasidas, Varanasi, 1957

History Of Indian Literature, Vol. II.—Oriental Books Reprint Corporation 54, Rani Jhansi Road, New Delhi-55.

Pali Literature And Language—University of Calcutta, Calcutta, 1956

—: o :—

## पहला अध्याय

# वर्ण-परिचय

**१. स्वर**[1]

हृस्व—अ इ उ ए[2] ओ[2]

दीर्घ—आ ई ऊ ए ओ

**२. सरल व्यञ्जन**[3]

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| क | ख | ग | घ | ङ |
| च | छ | ज | झ | ञ |
| ट | ठ | ड | ढ | ण |
| त | थ | द | ध | न |
| प | फ | ब | भ | म |
| य | र | ल | व | |
| स | ह | ळ[4] | अं[5] | |

**३. संयुक्त व्यञ्जन**[6]

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क्क | क्ख | ग्ग | ग्घ | ङ्क | ङ्ख | ङ्ग | ङ्घ | |
| च्च | च्छ | ज्ज | ज्झ | ञ्च | ञ्छ | ञ्ज | ञ्झ | ञ्ञ |
| ट्ट | ट्ठ | ड्ड | ड्ढ | ण्ट | ण्ठ | ण्ड | ण्ढ | ण्ण |
| त्त | त्थ | द्द | द्ध | न्त | न्थ | न्द | न्ध | न्न |
| प्प | प्फ | ब्ब | ब्भ | म्प | म्फ | म्ब | म्भ | म्म |
| य्य | ल्ल | स्स | | | | | | |

---

१ मो० १.२ । २. संयुक्त व्यञ्जन से पूर्ववर्ती **ए** तथा **ओ** हृस्व स्वर होते हैं, मो० १.४; तु०—हे० १.८४; किन्तु कच्चायन के मतानुसार **ए** तथा **ओ** केवल दीर्घ स्वर के रूप में होते हैं, क० १.१.३—५ । ३. मो० १.६; क १.१. ६ । ४. ळ एक वैदिक व्यञ्जन है । यह लौकिक संस्कृत में अनुपलब्ध है; किन्तु पैशाची एवं चूलिका पैशाची नामक प्राकृतों में दृष्टिगोचर होता है, द्र०—पि० २६० । ५. संस्कृत के अनुस्वार को पालि में निग्गहीत (निर्गृहीत) कहते हैं, पा० ८.३.२३ की वृत्ति; क० १.१.८; मो० १.८ । ६. गायगर २.१, पि० १७० तथा आगे ।

**४. अन्य संयुक्त व्यञ्जन**

(१) वर्गीय व्यञ्जन+अन्तःस्थ, जैसे—क्य, क्व, ख्य, त्त, त्व आदि ।[1]

(२) अन्तःस्थ+अन्तःस्थ, जैसे—ल्य, व्य ।[2]

(३) अनुनासिक+ह, जैसे—ञ्ह, ण्ह, न्ह, म्ह ।[3]

(४) अन्तःस्थ+ह, जैसे—य्ह, ल्ह, व्ह ।[4]

(५) ऊष्म (स)+अन्तःस्थ (या अनुनासिक), जैसे—स्व, स्न, स्म, त्म ।[5]

---

१. गायगर ५३.३ । २. वही, ५४.४ । ३-४., वहो, ४९ । ५. वही ५०, ५४.४ ।

दूसरा अध्याय

# स्वर-परिवर्तन

संस्कृत के चार स्वर (ऋ, लृ, ऐ तथा औ) पालि में प्रयुक्त नहीं होते हैं। उनके बदले में निम्नलिखित स्वरों का प्रयोग दृष्टिगोचर होता है—

१. ऋ[1] > अ, ऋक्षः=अच्छो, वृकः=वको।
> इ, ऋणम्=इणं, वृश्चिकः=विच्छको।
> उ, ऋजुः=उजु, मृणालम् = मुळालं।
> अ, इ; मृगः = मगो, मिगो; कृष्णः = कण्हो, किण्हो।
> इ, उ; पितृपक्षतः=पितिपक्खतो, पितृघातकः=पितुघातको।

१.१ ऋ[2] > रु, वृक्षः = रुक्खो, प्रावृतः=पारुतो।
२. लृ > उ, क्लृप्तम्=कुत्तं।[3]
३. ऐ > इ ऐश्वर्यम्=इस्सरियं, सैन्धवः=सिन्धवो।[4]
> ए, ऐरावणः=एरावणो, मैत्री=मेत्ती।[5]

४. औ > उ, औत्सुक्यम्=उस्सुक्कं, रौद्रम्=लुद्दं।[6]
> ओ, औरसः=ओरसो, औदुम्बरम्=ओदुम्बरं।[7]

## ५. स्वर-परिवर्तनमूलक प्रवृत्तियाँ

संस्कृत के अन्य स्वर भी पालि में आकर बदल जाते हैं जिसके मूल में सामान्यतया निम्नलिखित प्रवृत्तियाँ मुख्य हैं—

१. ह्रस्व स्वरों का दीर्घीकरण
२. दीर्घ स्वरों का ह्रस्वीकरण

---

१. समीपस्थ वर्ण का प्रभाव, गायगर १२, पि० ४८-५१। २. गायगर १३, हे० २.१२७। ३. गायगर १४। ४. ६. संयुक्तव्यञ्जन के पूर्ववर्ती ऐ तथा औ (जो कि इ तथा उ से बने हों) ह्रस्वीकरण में इ तथा उ में बदल जाते हैं, गायगर १५, तु०—हे० १.१६०। ५.७. गायगर १५ पि० ६०,६१ ए, हे० १.१४८, १५९।

३. समीपस्थ स्वर का प्रभाव

४. बलाघात का प्रभाव

५. सम्प्रसारण

६. छन्द-रचना

७. स्वर-लोप

### ५.१ ह्रस्व स्वरों का दीर्घीकरण

(१) ह्रस्व स्वर + संयुक्त व्यञ्जन = दीर्घ स्वर + असंयुक्त व्यञ्जन।[1]
सर्षपः = सासपो, वल्कम् = वाकं, निर्याति = नीयाति।

(२) अ स्वर युक्त उपसर्ग + शब्द = आ स्वर युक्त उपसर्ग + शब्द।[2]
अनुभावः = आनुभावो, प्रकटम् = पाकटं।

(३) सानुस्वार ह्रस्व स्वर + र या ऊष्म = दीर्घ स्वर + र या ऊष्म।[3]
विंशतिः = वीसति, सिंहः = सीहो, संरम्भः = सारम्भो।

(४) समस्त पद में प्रथम पद का अन्तिम ह्रस्व स्वर + द्वितीय पद = प्रथम पद का अन्तिम दीर्घ स्वर + द्वितीय पद।[4]
सम्यग्धर्म = सम्म + धम्मं = सम्माधम्मं, तरत्योघम् = तरति + ओघं = तरती-ओघं।

### ५.२ दीर्घ स्वरों का ह्रस्वीकरण

(१) दीर्घ स्वर + संयुक्त व्यञ्जन = ह्रस्व स्वर + संयुक्त व्यञ्जन।
मुनीन्द्रः = मुनिन्दो, चूर्णः = चुण्णो, जीर्णः = जिण्णो।[5]

(२) दीर्घ स्वर + सरल व्यञ्जन = ह्रस्व स्वर + व्यञ्जन को द्वित्व।[6]
नीडम् = निड्डं, आबृहति = अब्बहति, उदूखलम् = उदुक्खलं।

(३) ए + संयुक्त व्यञ्जन = ऍ या इ + संयुक्त व्यञ्जन।
क्षेत्रम् = खेॅत्तं, महेन्द्रः = महिन्दो।

(४) ओ + संयुक्त व्यञ्जन = ओॅ या उ + संयुक्त व्यञ्जन।
ओष्ठम् = ओॅट्ठं, नीलोत्पलम् = नीलुप्पलं।

---

१. गायगर ६.१, हे० १.४३। २. गायगर ३३.१, हे० १.४४, द्र०—पि० ७७। ३. गायगर ६.३, हे० १.९२, पि० ७६। ४. क० १. ३. ३, गायगर ३३.१। ५. गायगर ५ ए। ६. गायगर ६.२, जब मूल संस्कृत शब्द के अन्तिम अक्षर पर ध्वनिबल का जोर पड़ता हो, पि० ९०।

(५) समस्त पद में प्रथम पद का अन्तिम दीर्घ स्वर + द्वितीय पद = प्रथम पद का अन्तिम ह्रस्व स्वर + द्वितीय पद ।[१]

दासीगणः = दासिगणो, श्वश्रूदेवा = सस्सुदेवा ।

(६) दीर्घ स्वर + संयुक्त व्यञ्जन = ह्रस्व स्वर + स्वरभक्तिकृत सरल व्यञ्जन ।[२]

सूर्यः = सुरियो, आचार्यः = आचरियो ।

## ५.३ समीपस्थ स्वर का प्रभाव

(१) अ (जिसके पहले या बाद में इ आया हो) > इ ।[३]

निषण्णः = निसिन्नो, तमिस्रा = तिमिस्सा ।

(२) अ (जिसके पहले या बाद में उ आया हो) > उ ।[४]

कुरङ्गः = कुरुङ्गो, समुद्गः = सुमुग्गो ।

(३) इ (जिसके पहले अ आया हो) > अ ।[५]

पुष्करिणी = पोक्खरणी, काकिणिका = काकणिका ।

(४) इ (जिसके बाद उ आया हो) > उ ।[६]

इषुः = उसु, शिशुः = सिसु ।

(५) उ (जिसके पहले या बाद में अ आया हो) > अ ।[७]

शष्कुली = सक्खली, कूर्परः = कप्परो ।

## ५.४ बलाघात[८] का प्रभाव

(१) अ > इ, चन्द्रमा = चन्दिमा, मध्यमः = मज्झिमो ।[९]

(२) अ > उ, नवतिः = नवुति, कर्मणा = कम्मुना ।[१०]

(३) इ > उ, गैरिकः = गेरुको, राजिलः = राजुलो ।[११]

(४) इ > उ, मृदुता = मुदिता, स्नुषा = सुणिसा ।[१२]

(५) ओ > उ उताहो = उदाहु, असौ = असो = असु ।[१३]

---

१. क० १ ३.४, हे० १.४, गायगर ३३.२ । २. सूर्य>सुर्य>सुरिय, गायगर ८, पि० १३० । ३. गायगर १६.१ सी, १७.२ डी । ४. वही, १६.१ बी, १७.२ ए । ५. वही, १७.२ बी । ६. वही, १६.१ ए । ७. वही, १६.१ डी, १७.२ सी । ८. Accent । ९. गायगर १९.१, पि० १०३ । १०. गायगर १९.२ । ११-१२. वही १९.३ । १३. वही, २२ ।

**५.५ सम्प्रसारण**[१]

(१) य>ई, त्र्यहः=तीहो, व्यजनम् = वीजनं

(२) व>ऊ, श्वानः=सूनो, स्वस्तिः=सूत्थि=सुत्थि = सोत्थि।

(३) अय>ए, जयति=जेति, कथयति=कथेति।

(४) अव>ओ, लवणम् = लोणं, प्रवणम् = पोणं।

**अपवाद**

(१) अय>अ, प्रतिसंलयनम्=पटिसल्लानं।

(२) आय>आ, कात्यायनः = कच्चानो, कच्चायनो।

(३) आव>ओ, अतिधावनम्=अतिधोनं।

(४) यवा>आ, यवागुः=यागु।

**५.६ छन्द-रचना**

(१) ह्रस्व स्वर>दीर्घ स्वर।[२]

पापयतु=पापयातु, लोकत्तयं सिवपुरं लहु पापयातु।[३] जनतं=जनतां, होतं तव'ज्ज जनतामतिचारहेतु।[४]

(२) दीर्घ स्वर>ह्रस्व स्वर।[५]

अदत्वा=अदत्व, धारेन्त्वपायपतमानमदत्व जन्तुं।[६] ठपितं=ठपित, छेत्वा करे ठपित दन्तवरा व लुद्दं।[७]

**५.७ स्वर-लोप**[८]

अ लोप, अपि=पि।

इ लोप, इति=ति।

उ लोप, उदकं=दकं।

---

१. गायगर, २५-२८, द्र०—पि० १४२-१४६। २. गायगर ३२.१। ३. पज्जमधु, ४३। ४. पज्जमधु ६२। ५. गायगर ३२.२। ६. पज्जमधु १८। ७. पज्जमधु ९२। ८. गायगर ६६.१।

# सरलव्यञ्जन-परिवर्तन

संस्कृत के श, ष, ड एवं ढ—ये चार सरल व्यञ्जन पालि में नहीं पाये जाते हैं। पालि में उक्त सरल व्यञ्जनों के स्थान पर निम्नलिखित व्यञ्जन दृष्टिगोचर होते हैं—

(१) श>छ[1] तथा स[2], शवः=छवो, शरणम्=सरणं

(२) ष>छ[1] तथा स[2], षट्=छ, पुरुषः=पुरिसो।

(३) ड>ळ[3], जडः=जळो, तडागः=तळाको।

(४) ढ>ळ्ह,[3] मूढः=मूळ्हो, गूढः=गूळ्हो।

इसके अतिरिक्त संस्कृत के सरल व्यञ्जन जो पालि में बदल जाते हैं उनके मूल में सामान्यतया निम्नलिखित प्रवृत्तियाँ दृष्टिगोचर होती हैं—

१. य-श्रुति एवं व-श्रुति, २. वर्ण-विपर्यय, ३. वर्ग-परिवर्तन, ४. ऊष्मीकरण, ५. घोषीकरण, ६. अघोषीकरण, ७. अल्पप्राणीकरण, ८. महाप्राणीकरण, ९. व्यञ्जन-लोप तथा १०. अन्य परिवर्तन।

## १. य-श्रुति[4] एवं व-श्रुति[5]

(१) क>य, कौशिकः=कोसियो, स्वकम्=सयं।

(२) ज>य, निजम्=नियं।

(३) द>य, खादितः=खायितो, स्वादितः=सायितो।

(४) व>य, दावः=दायो।

---

१. केवल प्रारम्भिक श या ष को ही छ होता है, गायगर ४०.१; तु०—हे० १.२६५। २. गायगर ३, हे० १.२६०। ३. ये वैदिक ध्वनियाँ हैं जो कि लौकिक संस्कृत में दृष्टिगोचर नहीं होती हैं किन्तु कुछ प्राकृतों में उपलब्ध होती हैं, गायगर २.३ तथा ३. द्र०—पि० २४०,२४२। ४. गायगर ३६, तु० हे० १.१८०; पि० १८७। ५. गायगर ३६, उकार के बाद के ही लुप्त व्यञ्जन को वश्रुति होती है, द्र०—प्राकृत-प्रवेशिका पृ० १३२।

(५) क>व, शुकः=सुवो ।

(६) प>व, पापः=पावो, कपित्थः=कवित्थो ।[१]

**२. वर्ण-विपर्यय**[२]

(१) शक>कस, मशकः=मकसो ।

(२) रेणु>णेरु, करेणुः=कणेरु ।

(३) रियु>यिरु, पर्युपासेत=परियुपासेय्य=पयिरुपासेय्य ।

(४) हर>रह, ह्रदः=हरदो=रहदो ।

**३. वर्ग-परिवर्तन**

(१) कवर्गीय व्यञ्जन>चवर्गीय व्यञ्जन ।[३]
कुन्दः=चुन्दो, इङ्गति=इञ्जति ।

(२) चवर्गीय व्यञ्जन>तवर्गीय व्यञ्जन ।[४]
चिकित्सति=तिकिच्छति जुगुप्सा=दिगुच्छा ।

(३) तवर्गीय व्यञ्जन>टवर्गीय व्यञ्जन ।[५]
प्रतिमा=पटिमा, प्रथमः=पठमो, दंशः=डंसो, द्वैधकम्=द्वेढकं=द्वेळ्हकं, श्वानः=साणो ।

**४. ऊष्मीकरण ।**[६]

ख>ह, सुखता=सुहता ।

घ>ह, लघुकः=लहुको, प्राघुणः=पाहुणो ।

ध>ह, रुधिरम्=रुहिरं, साधुः=साहु ।

भ>ह, प्रभूतम्=पहूतं, प्रभवति=पहोति ।

**५. घोषीकरण**[७]

क>ग, प्रतिकृत्य=पटिगच्च, मूकः=मूगो ।

च>ज, लकुचम्=लबुजं, स्रुच्=सुजा ।

त>द, वितस्तिः=विदत्थि, उताहो=उदाहु ।

थ>ध, ग्रथितम्=गधितं ।

---

१ प>व, द्र०—हे० १.२३१ । २. र व्यञ्जन वर्ण-विपर्यय के नियम से अत्यधिक प्रभावित होता है, गायगर ४७.२; पि० ३५४ । ३ गायगर ४.१ । ४. वही, ४१.२; पि० २१५ । ५. गायगर ४२, पि० २८९-२९४ । ६. गायगर ३७, हे० १.१८७, पि० १८८ । ७. गायगर ३८, हे० १ १७७ की वृत्ति ।

६. **अघोषीकरण**[1]

ग>क, तडागम्=तळाकं कुलोपगः=कुलूपको ।

ज>च, प्राजनम्—पाचनं, प्राजयति=पाचेति ।

द>त, कुसीदः=कुसीतो, चेदिः=चेति ।

ब,व>प, लाबु=लापु, प्रावरणम्=पापुरणं ।

घ>ख, परिघः=पलिखो ।

ध>थ, उपधेयम्=उपथेय्यं, पिधीयते=पिथीयति ।

७. **अल्पप्राणीकरण**[2]

झ>ज, झल्लिका=जल्लिका ।

थ>त, कथिका=कतिका ।

ध>द, क्षुधा=खुदा ।

फ>प, स्फोटयति=पोठेति ।

८. **महाप्राणीकरण**[3]

क>ख, कीलः=खीलो, शुनकः=सुनखो ।

ग>घ, गृहम्=घरं ।

ट>ठ, कण्टकम्=कण्ठकं ।

त>थ, तुषः=थुसो ।

प>फ, परशुः=फरसु, पलम्=फलं ।

ब>भ, बुसम्=भुसं ।

ह>ध, घ; इह=इध, हम्मति=घम्मति ।

९. **व्यन्जन लोप**[4]

(१) अर्धतृतीयः=अड्ढततियो=अड्ढतियो ।

(२) पविसिष्यामि=पविसिस्सामि=पविस्सामि ।

---

१. गायगर ३९, पैशाची एवं चूलिका पैशाची नामक प्राकृतों में भी यह विशेषता दृष्टिगोचर होती हैं, हे० ४.३२५; पि० १९०-१९१ । २. गायगर ४०.२ । ३. वही ४०.१ द्र०—हे० १.१८४, १९४ । ४. गायगर ६५.२ द्र० हे० १.२६७-२७१ ।

**१०. अन्य परिवर्तन**

(१) त, द, न>र, सप्ततिः=सत्तरि, एकादश=एकारस, नेरञ्जना=नेरञ्जरा ।[1]

(२) न, र, य>ल, पिनह्यति=पिलन्धति, रौद्रः=लुद्दो, यष्टिः=लठ्ठि ।[2]

(३) ल>न, र; लङ्गलम्=नङ्गलं, ललाटम्=नलाटं, किल=किर ।[3]

(४) ण>ळ, वेणुः=वेळु, मृणालम्=मुळालं ।[4]

(५) अन्तिम व्यञ्जन>लोप, देवात्=देवा, पश्चात्=पच्छा ।[5]

(६) अन्तिम व्यञ्जन>अनुस्वार, यत्=जं, मुनिम्=मुनिं ।[6]

(७) अन्तिम व्यञ्जन>स्वर युक्त व्यञ्जन, शरद्=सरदो, सरित्=सरिता ।[7]

(८) अः>ओ, बुद्धः=बुद्धो ।[8]

(९) स्वर ( अ को छोड़ कर ) : >लोप, मुनिः=मुनि, भानुः=भानु, बुद्धाः=बुद्धा ।[9]

---

१. गायगर ४३.१,२; पि० २४५, २४७ । २. गायगर ४३.१,४४,४६. ३. पि० २४७,२५५, २५६ । ३. गायगर ४५ तु०—हे० १.२५६, पि० २५९, २६० । ४. गायगर ४३.३, पि० २४३ । ५. क० २.१.३१, द्र०—हे० १.११,१८ । ६. क० २.१.५३ । ७. सि (सु) का लोप हो जाता है, क० २.४.१० ।

चौथा अध्याय

# संयुक्तव्यञ्जन-परिवर्तन

संस्कृत के संयुक्त व्यञ्जन पालि में जिस परिवर्तित रूप को धारण कर लेते हैं उसके मूल में सामान्यरूप से निम्नलिखित प्रवृत्तियाँ दृष्टिगोचर होती हैं—

१. समानीकरण, २. स्वर-भक्ति, ३. वर्ण-विपर्यय, ४. वर्ग परिवर्तन, ५. ऊष्मीकरण, ६. घोषीकरण, ७. अघोषीकरण, ८. अल्पप्राणीकरण, ९. महाप्राणीकरण तथा १०. सादृश्य।

## १. समानीकरण[1]

सबल से दुर्बल व्यञ्जनों का क्रम ( जो कि इस प्रवृत्ति का मुख्य आधार है ) निम्नलिखित है—

(१) वर्ग के प्रथम चार वर्ण

(२) ऊष्म ( श, ष तथा स )

(३) अनुनासिक वर्ण

(४) ल व य र ( क्रमशः )

### १.१ आदि-संयुक्तव्यञ्जन[2]

(१) व्यञ्जन + व्यञ्जन = दुर्बल व्यञ्जन का लोप।

क्षत्रियः = खत्तियो, प्रशंसति = पसंसति, ध्वजः = धजो।

**अपवाद**

अपरिवर्तित संयुक्त व्यञ्जन—क्व, त्य त्व, द्व, न्ह, ब्य, ब्र, व्य एवं स्व। क्व = क्व, तेऽस्य = त्यस्य, त्वम् = त्वं, द्वयम् = द्वयं, स्नायुः = न्हारु, व्याधिः = ब्याधि, ब्राह्मणः = ब्राह्मणो, व्याकुलम् = व्याकुलं, स्वागतम् = स्वागतं।

---

१. गायगर ५१, द्र०—हे० २.७७-९०, पि० ५४,२७० । २. समानीकरण या स्वरभक्ति के नियमों से अप्रभावित संयुक्त व्यञ्जन ही शब्द के आदि में रह जाते हैं, द्र०—पि० २६८-२६९।

(२) समस्तपदवर्ती द्वितीय पद का प्रारम्भिक आदि संयुक्त व्यञ्जन[1] = प्रारम्भिक संयुक्त व्यञ्जन, मध्यवर्ती संयुक्त व्यञ्जन।
चक्षुश्रोतम् = चक्खुसोतं, शरतलप्रभा = सरतलप्पभा।

## १.२ मध्य-संयुक्तव्यञ्जन

(१) समान बलवाले व्यञ्जनों से बना संयुक्त व्यञ्जन = प्रथम व्यञ्जन का लोप + द्वितीय व्यञ्जन को द्वित्व।[2]
उत्पलम् = उप्पलं, उन्मत्तः = उम्मत्तो, शल्यम् = सल्लं।

(२) असमान बलवाले व्यञ्जनों से बना संयुक्त व्यजन = दुर्बल व्यञ्जन का लोप + सबल व्यञ्जन को द्वित्व।[3]
नग्नः = नग्गो, उग्रः = उग्गो, रम्यम् = रम्मं।

(३) श, ष, स + व्यञ्जन या व्यञ्जन + श, ष, स = व्यञ्जन + व्यञ्जन का महाप्राणीकृत रूप।[4]
आश्चर्यम् = अच्छरियं, मोक्षः = मोक्खो।

अपवाद

(१) प्स, त्स > च्छ, अप्सरा = अच्छरा, कुत्सितम् = कुच्छितं।[5]
(२) व्यञ्जन + अन्तःस्थ > अपरिवर्तित, वाक्यम् = वाक्यं, तत्र = तत्र।[6]
(३) ज्ञ, ण्य तथा न्य > ञ्ञ, अन्यम् = अञ्ञं, हिरण्यम् = हिरञ्ञं, प्रज्ञा = पञ्ञा।[7]

## २. स्वरभक्ति[8]

(१) अ से विभक्त, गर्हा = गरहा, रत्नम् = रतनं।
(२) इ से विभक्त, आचार्यः = आचरियो, ग्लानः = गिलानो।
(३) उ से विभक्त, द्वे = दुवे, पद्मम् = पदुमं।[9]

---

१. समस्तपदवर्ती द्वितीय पद के आदि व्यंजन के साथ कभी आदि व्यञ्जन जैसा व्यवहार होता है तो कभी मध्य व्यञ्जन जैसा, गायगर ५१.२, द्र०—प्राकृत-प्रवेशिका, पृ० १०। २. गायगर ५२। ३. वही, ५३,५४। ४. वही, ५२.२ द्र०—हे० २.३ पि० ३०१। ५. गायगर ५७, द्र०—हे० २.२१। ६. गायगर ५३.३। ७. वही; ५३.१,५५। ८. वही, ३१; पि० १३१-१४०। ९. यदि यंयुक्त व्यञ्जन का द्वितीय व्यञ्जन व या म हो तो वह उ से विभक्त होता है, गायगर ३१.२।

### ३. वर्ण-विपर्यय

(१) ह्+अनुनासिक वर्ण, य या व > अनुनासिक वर्ण, य या व+ह।[1]
पूर्वाह्णः = पुब्बण्हो, जिह्मम्=जिम्हं, आरुह्य=आरुय्ह, जिह्वा=जिव्हा।

(२) श, ष या स+अनुनासिक=अनुनासिक+ह।[2]
अश्मना = अम्हना, उष्णः = उण्हो, विस्मयः=विम्हयो।

**अपवाद**

ष्म > स्म, आयुस्मन्तो; श्म > म्श, रश्मिः=रंसि।

(३) **विशिष्ट व्यञ्जन**[3]

(क) क्ष्ण > ष्ण > ण्ह, तीक्ष्णः=तिण्हो।

(ख) क्ष्म > ष्म > म्ह, पक्ष्म = पम्हं।

(ग) त्स्न > स्न > ण्ह, ज्योत्स्ना=जुण्हा।

### ४. वर्ग-परिवर्तन

(१) तवर्गीय व्यञ्जन+य > चवर्गीय व्यञ्जन+य > चवर्गीय व्यञ्जन को द्वित्व+य का लोप।[4]

सत्यम्=सच्चं, रथ्या=रच्छा, अद्य = अज्ज, मध्यम् = मज्झं, अन्यम्=अञ्ञं।

(२) तवर्गीय व्यञ्जन+र > टवर्गीय व्यञ्जन+र > टवर्गीय व्यञ्जन को द्वित्व+र का लोप।[5]

कैवर्तः = केवट्टो, अर्थः = अट्ठो, छर्दयति=छड्डेति, अर्धम्=अड्ढं।

### ५. ऊष्मीकरण[6]

(१) भ्य > ह्य > य्ह, तुभ्यम्=तुय्हं।

(२) ध्व > ह्व > व्ह, पचध्वे = पचह्वे=पचव्हे।

---

१. गायगर ४९.१, द्र०—हे० २.७४,७५। २. गायगर ५०.१-६। ३, सबलतम व्यञ्जन को निकालकर पूर्वोक्त नियमानुसार वर्ण-विपर्यय, वही, ५०. द्र० हे० २.७५ ४. गायगर ५५, वर० ३.२७-२८। ५. गायगर ६४.१, पि० २८९। ६. गायगर ६०।

### ६. घोषीकरण[1]

(१) क्ष > क्ख, > ग्घ, शक्ष्यसि = सक्खसि=सग्घसि ।
(२) ञ्छ > ञ्ज, प्रोञ्छति=पुञ्जति, पुञ्छति ।
(३) ण्ट > ण्ड, निघण्टुः=निघण्डु ।
(४) न्त > न्द, हन्त = हन्द ।
(५) न्थ > न्ध, ग्रन्थः=गन्धो ।

### ७, अघोषीकरण[2]

(१) ङ्ग > ङ्क, भृङ्गारः=भिङ्कारो ।
(२) ब्ब > प्प, तीव्रम् = तिब्बं=तिप्पं ।
(३) ग्ग > क्क, विलग्नम् = विलग्गं=विलक्कं, विलाकं ।

### ८. अल्पप्राणीकरण[3]

(१) ध्र > द्द, लोध्रः=लोद्दो ।
(२) भ्र > ब्ब, बभ्रुः=बब्बु ।
(३) ब्ध > द्द, लुब्धकः=लुद्दको ।
(४) क्ख > क्क, चतुष्कः=चतुक्खो=चतुक्को ।
(५) प्फ > प्प, बाष्पः=बप्फो=बप्पो ।

### ६. महाप्राणीकरण[4]

(१) ङ्ग > ङ्घ. शृङ्गाटकम्=सिङ्घाटकं ।
(२) प्प > प्फ, पिप्पली=पिप्फली ।
(३) च्च > च्छ, अर्चिः=अच्चि=अच्छि ।
(४) त्र=त्थ, तत्र=तत्त=तत्थ ।

### १०. सादृश्य[5]

(१) मह्यम्=मय्हं के समान तुय्हं ।
(२) दुर्वचः=दुब्बचो के समान सुब्बचो ।
(३) दुर्भिक्षः=दुब्भिक्खो के समान सुब्भिक्खो ।
(४) दुर्वृष्टिः=दुब्बुट्ठि के समान सुब्बुट्ठि ।

---

१. वही, ६१.१ । २. वही ६१.२ । ३. वही, ६२.२ । ४. वही, ३२.१
५. भाषाविज्ञान, पृ० ३८९ ।

## पाँचवाँ अध्याय

# सन्धि-प्रकरण

पालि में सन्धि की व्यवस्था वैकल्पिक है ।[1] सन्धि के तीन भेद हैं—
१. स्वर-सन्धि, २. व्यञ्जन-सन्धि तथा ३. निग्गहीत (अनुस्वार) सन्धि ।

### १. स्वर-सन्धि

(१) (क) स्वर+स्वर=स्वर का लोप+स्वर ।[2]

तत्र+इमे=तत्रिमे (तत्रेमे), यस्स+इन्द्रियानि=यस्सिन्द्रियानि (यस्येन्द्रियाणि) ।

(ख) स्वर+स्वर=स्वर का लोप+स्वर को दीर्घ[3] ।

च+उभयं=चूभयं (चोभयम्), तत्र+अयं=तत्रायं (तत्रायम्) ।

(ग) स्वर+स्वर=स्वर+स्वर का लोप ।[4]

सो+अपि=सोपि (सोऽपि), ते+इमे=तेमे (ते इमे) ।

(घ) स्वर+स्वर=स्वर को दीर्घ+स्वर का लोप ।[5]

साधु+इति=साधूति (साध्विति), किंसु+इध=किंसूध (किम्विह) ।

(२) (क) स्वर+इवर्ण=स्वर का लोप+ए ।[6]

तस्स+इदं=तस्सेदं (तस्येदम्), वात+ईरितं=वातेरितं (वातेरितम्) ।

(ख) स्वर+उवर्ण=स्वर का लोप+ओ ।[6]

न+उपेति=नोपेति (नोपेति), अग्गि+उदकं=अग्गोदकं (अग्न्युदकम्) ।

(३) स्वर+एव=स्वर को ह्रस्व+रिव ।[7]

यथा+एव=यथरिव (यथैव), तथा+एव=तथरिव (तथैव) ।

---

१. गायगर ६८, तु०—हे० १.५ । २. क० १.२.१. तु०—हे० १.१० । ३. क० १.२.१, १.२.४ । ४. क० १.२.२ । ५. क० १.२.२, १.२.५ । ६. क० १.२.३ । ७. क० १.२.११ ।

(४) इवर्ण + स्वर = य् + स्वर ।[1]
वि + अञ्जनं = व्यञ्जनं (व्यञ्जनम्), अग्नि + आगारं = अग्यागारं (अग्न्यागारम्) ।

**अपवाद**

(क) ति + स्वर = च्च + स्वर ।[2]
जाति + अन्धो = जच्चन्धो (जात्यन्धः), अति + अन्तं = अच्चन्तं (अत्यन्तम्) ।

(ख) अधि + स्वर = अज्झ् + स्वर ।[3]
अधि + ओकासो = अज्झोकासो (अध्यवकाशः) ।

(ग) अभि + स्वर = अब्भ् + स्वर ।[4]
अभि + उदीरितं = अब्भुदीरितं (अभ्युदीरितम्) ।

(५) उवर्ण + स्वर = व् + स्वर ।[5]
सु + आगतो = स्वागतो (स्वागतः), अनु + एति = अन्वेति (अन्वेति) ।

(६) (क) ए + स्वर = य् + सरल व्यञ्जन से पूर्ववर्ती होने पर स्वर को दीर्घ ।[6]
के + अस्स = क्यस्स (केऽस्य), मे + अयं = म्यायं (मेऽयम) ।

(ख) ओ + स्वर = व् + सरल व्यञ्जन के पूर्ववर्ती होने पर स्वर को दीर्घ ।[5]
सो + अहं = स्वाहं (सोऽहम्), सो + अस्स = स्वस्स (सोऽस्य)

(७) स्वर + स्वर = प्रकृति भाव ।[7]
को + इमं = को इमं (क इमम्)

(८) स्वर + स्वर = स्वर + व्यञ्जन-आगम + स्वर ।[8]
(क) ग का आगम, पुथ + एव = पुथगेव (पृथगेव) ।
(ख) त का आगम, यस्मा + इह = यस्मातिह (यस्मादिह) ।
(ग) द का आगम, उ + अन्तं = उदन्तं (उदन्तम्) ।

---

१. क० १.२.१० । २. क० १.२.८, १.३.६; त्य > च्च, द्र०—अध्याय ४ वर्ग-परिवर्तन । ३. क० १.५.४, ध्य > ज्झ, द्र० अध्याय ४ वर्ग-परिवर्तन । ४. क० १.५.३, भ्य > ब्भ, द्र० अध्याय ४ समानीकरण । ५. क० १.२.७, तु०—पा० ६.१.७७ । ६. क० १.२.६ । ७. क० १.३.२ । ८. क० १.५.१, १.४.६, समस्तपद हो जाने पर प्रथम पद का अन्तिम लुप्त व्यंजन फिर से आ जाता है, गायगर ६७ ।

(घ) **न** का आगम, इतो+आयाति=इतोनायाति (इत आयाति)।

(ङ) **म** का आगम, तानि+एव=तानिमेव (तान्येव)।

(च) **य** का आगम, छ+इमे=छयिमे (षडिमे)।

(छ) **र** का आगम, हंसो+इव=हंसोरिव (हंस इव)।

(ज) **ळ** का आगम, छ+अभिञ्ञा=छळभिञ्ञा (षडभिज्ञाः)।

(झ) **व** का आगम, स+उपादाना=सवुपादाना (सोपादानाः)।

## २. व्यञ्जन-सन्धि

(१) स्वर+व्यञ्जन=**अ**+व्यञ्जन।[1]
सो+सीलवा=स सीलवा (स शीलवान्), एसो+धम्मो=एस धम्मो (एष धर्मः)।

(२) स्वर+व्यञ्जन=स्वर+व्यञ्जन को द्वित्व।[2]
इध+पमादो=इधप्पमादो (इह प्रमादः), यत्र+ठितं=यत्रट्ठितं (यत्र स्थितम्)।

(३) स्वर+व्यञ्जन=ओ+व्यञ्जन।[3]
तप+धनो=तपोधनो (तपोधनः), मन+रमो=मनोरमो (मनोरमः)।

## ३. निग्गहीत (अनुस्वार)-सन्धि

(१) अनुस्वार+वर्गीय व्यञ्जन=तद्वर्गीय पंचम व्यञ्जन+व्यञ्जन।[4]
धम्मं+चरे=धम्मञ्चरे (धर्मञ्चरेत्)।

(२) (क) अनुस्वार+**ए**=ञ्ञ्+ए।[5]
तं+एव=तञ्ञेव (तदेव), अहं+एव=अहञ्ञेव (अहमेव)।

(ख) अनुस्वार+**ह**=ञ्+ह।[5]
तं+हि=तञ्हि (तं हि), एवं+हि=एवञ्हि (एवं हि)।

(ग) अनुस्वार+य=ञ्ञ।[6]
सं+योगो=सञ्ञोगो (संयोगः), सं+युत्तं=सञ्ञुत्तं (संयुक्तम्)।

---

१. क० १.३.५ तु०—पा० ६.१.१३२। २. क० १.३.६, समस्त पद होने पर द्वितीय पद के आदि का व्यञ्जन अपने मूलभूत संयुक्तव्यञ्जन में बदल जाता है, गायगर ६७।३. क० १.४.७, तु०—पा० ६.१.११४। ४. क० १.४.२। ५. क० १.४.३। ६. क० १.४.४।

(घ) अनुस्वार + स्वर = द् या म् + स्वर ।[1]
अञ्ञं + अत्थु = अञ्ञदत्थु (अन्यदस्तु), तं + अहं = तमहं (तमहम्) ।

(३) स्वर + व्यञ्जन = स्वर + अनुस्वार का आगम + व्यञ्जन ।[2]
याव + च = यावं च, यावञ्च (यावच्च)

(४) अनुस्वार + स्वर या व्यञ्जन = लोप + स्वर या व्यञ्जन ।[3]
येसं + अहं = येसाहं (येषामहम्), बुद्धानं + सासनं =
बुद्धानसासनं (बुद्धानां शासनम्) ।

(५) अनुस्वार + स्वर = अनुस्वार + स्वर लोप ।[4]
इदं + अपि = इदं पि (इदमपि) यथाबीजं + इव =
यथाबीजं व (यथाबीजमिव) ।

(६) अनुस्वार + स्वर + संयुक्त व्यञ्जन = अनुस्वार + स्वर का लोप
+ सरल व्यञ्जन ।[5]
एवं + अस्स = एवंस (एवमस्य), पुप्फं + अस्सा = पुप्फंसा
(पुष्पमस्याः) ।

---

१. क० १.४'१ सन्धि होने पर प्रथम पद का अन्तिम लुप्त व्यञ्जन पुनः आ जाता है, गायगर ६७ । २. क० १.४८ । ३. क० १.४.९ । ४. क० १.४.११ । ५. क० १.४.११-१२ ।

## छठा अध्याय

# कृत्प्रत्यय

### १. कृत्य

अनीय ( अनीयर् ) >अनीय, करणीयः=करणीयो ।[1]

तव्य (तव्यत्, तव्य ) >तब्ब, कर्तव्यः=कत्तब्बो ।[1]

य ( यत् ) >य ( घ्यण् ), देयः=देय्यो ।[2]

य ( क्यप् ) >य ( यक् ), शिष्यः=सिस्सो ।[3]

य ( ण्यत् ) >य ( यक् ), कार्यः = कारियो ।[4]

### २. कृत्

#### ( १ ) वर्तमानकालिक कृत्[5]

अत् ( शतृ ) >अं, न्त; पचन्=पचं, पचन्तो ।

मान ( म्+शानच् ) >मान, पचमानः=पचमानो ।

#### ( २ ) भूतकालिक कृत्[6]

त ( क्त ) >त ( क्त ), पक्वः=पचितो ।

तवत् ( क्तवतु ) >तवन्तु ( क्तवन्तु ), पक्ववान्=पचितवा ।

तवत् ( क्तवतु ) >तावी ( क्तावी ), पक्ववान् = पचितावी ।

#### ( ३ ) भविष्यत्कालिक कृत्[7]

ष्यत् (स्य+शतृ)>स्सं, स्सन्त; पचिष्यन्=पचिस्सं पचिस्सन्तो ।

ष्यमाण ( स्य+म्+शानच् ) >स्समाण, पचिष्यमाणः= पचिस्समाणो ।

---

१. पा० ३.१.९२, मो० ५.२७ । २. पा० ३.१.९७, मो० ५.२८-२९ । ३. पा० ३.१.१०९, मो० ५.३२ । ४. पा० ३,१.१२४, मो० ५.३२ । ५. पा० ३.२.१२४, मो० ५.६४-६५ । ६. पा० १.१.२६, मो० ५.५५-५६ । ७. पा० ३,३.१४, मो० २.१५०,५.६४-६५ ।

### ( ४ ) पूर्वकालिक कृत्

त्वा ( क्त्वा ) >त्वा, ( क्त्वा ), गत्वा = गन्त्वा ।[1]

त्वा ( क्त्वा ) >त्वान, ( क्त्वान ), गत्वा = गन्त्वान ।[1]

त्वा ( क्त्वा ) >तून, गत्वा=गन्तून ।[1]

त्वा ( क्त्वा ) >य ( प्य ), छित्त्वा=छिन्दिय ।[2]

य ( ल्यप् ) >त्वा ( क्त्वा ), उपसङ्क्रम्य=उपसङ्कमित्वा ।[3]

य ( ल्यप् ) >य ( प्य ), आदाय=आदाय ।[3]

### ( ५ ) हेत्वर्थक कृत्

तुम् ( तुमुन् )>तुं, तवे, ताये; कर्तुम्=कातुं, कातवे, कत्ताये ।

### ( ५ ) कर्तृवाचक कृत्

अ ( अण् ) >अ ( अण् ), कुम्भकार:=कुम्भकारो ।[4]

अ ( क ) >अ ( क ), प्रिय: = पियो ।[6]

अ ( क ) >ऊ ( कू ), विज्ञ:=विञ्ञू ।[7]

अ ( ड ) >ऊ ( रू ), पारग:=पारगू ।[8]

अक ( ण्वुल् ) >अक (णक), कारक:=कारको ।[9]

अक ( वुन् ) >अक, जीवक: = जीवको ।[10]

अन ( ल्यु ) >अन ( यु ), नन्दन:=नन्दनो ।[11]

अन ( ण्युट् ) >अन ( णन ), हायन:=हायनो ।[12]

इन् ( णिनि ) >ई ( णी ), उष्णभोजी=उण्हभोजी ।[13]

इन् ( णिनि ) >आवी, भयदर्शी=भयदस्सावी ।[14]

---

१. पा० ३.४.२१, मो० ५.६३ । २. पा० ३.४.२१, मो० ५.१६४ । ३. पा० ७.१.३७, मो० ५.१६४ । ४. पा० ३.३.१०, मो० ५.५१ । ५. पा० ३.२.१, मो० ५.४१ । ६. पा० ३.१.१३५, मो० ५.४४ । ७. पा० ३.१.१३६, मो० ५.३९ । ८. पा० ३.३.४८,६.३.६६; मो० ५.४२ । ९. पा० ३.१.१३३,७.१.१; मो० ५.३३ । १०. पा० ३.१.१५०, मो० ५.३५ । ११. पा० ३.१.१३४, ७.१.१; क० ४.१.२४; ४.५.१६ । १२. पा० ३.१.१४८, मो० ५.३७ । १३. पा० ३.२.७८, मो० ५.५३ । १४. पा० ३.२.७८, मो० ५.३४ ।

उ (उ) >उ (रु), भिक्षुः=भिक्खु।[1]
तृ (तृच्) >तु (ल्तु), कर्ता=कत्ता।[2]
लोप (क्विप्) >ऊ (कू), वेदवित्=वेदविदू।[3]

(७) **भावार्थक कृत्**

अ (घञ्) >अ (घण्), पाकः=पाको।[4]
अ (अच्) >अ, जयः=जयो।[5]
अ (अ) >अ, पिपासा=पिपासा।[6]
अ (खल्) >अ (ख), दुष्करः=दुक्करो।[7]
अथु (अथुच्) >अथु, वेपथुः=वेपथु।[8]
अन (युच्) >अन, वन्दना=वन्दना।[9]
इ (कि) >इ, निधिः=निधि।[10]
इय (इयङ्+श)>इरिय (रिरिय), क्रिया=किरिया।[11]
कार (कार) >कार, अकारः=अकारो।[12]
ति (क्तिन्) >ति (त्ति), मतिः = मति।[13]
नि (क्तिन्) >नि, हानिः=हानि।[14]
य (क्यप्) >य, प्रव्रज्या=पब्बज्जा।[15]

३. **उणादि**

उ (उण्) >उ (ण) कारुः=कारु[16]

---

१. पा० ३.२.१६८, क० ४.१.१२। २. पा० ३.१.१३३, ७.१.१; मो० ५.३३। ३. पा० ३.२.३१, मो० ५.३८। ४. पा० ३.३.१८, मो० ५.४४। ५. पा० ३.३.५६, मो० ५.४४। ६. पा० ३.३.१०२-१०३; मो० ५.४९। ७. पा० ३.३.१३६, क० ४.२.११। ८. पा० ३.३.८९, मो० ५.४६। ९. पा० ३.३.१०७, वा० २२२२, मो० ५.४९। १०. पा० ३.३.९२, मो० ५.४५। ११. पा० ३.३.१००, मो० ५.५१। १२. पा० ३.३.१०८ की वार्तिक, क० ४.४.१५। १३. पा० ३.३.९४, मो० ५.४९। १४. पा० ३.३.९४, ८.२.४२; मो० ५.५०। १५. पा० ३.३.९८, मो० ५.४९। १६. पा० ३.३.१, क० ४.६.१।

## सातवाँ अध्याय

# तद्धितप्रत्यय

**अ (अञ्)** > **अ (ण)**, हारिद्रम्=हालिद्दं (रक्त) ।[1]
**अ (अञ्)** > **अ (ण)**, **क (कण)**, मायूरः=मायूरो, मायूरको (समूह) ।[2]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, काकम्=काकं (समूह) ।[3]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, शैवः=सेब्बो (निवास) ।[4]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, काषायम्=कासावं (रक्त) ।[5]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, वैदिशम्=वेदिसं (अदूरभव) ।[6]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, औदुम्बरः = ओदुम्बरो (इसमें हैं) ।[7]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, कौशाम्बी = कोसम्बी (निर्वृत्त) ।[8]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, शौचम् = सोचं (भाव) ।[9]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, वाशिष्ठः = वासिट्ठो (अपत्य) ।[10]
**अ (अण्)** > **अ (ण)**, वैयाकरणः = वेय्याकरणो (जानना, पढ़ना) ।[11]
**अ (अण्)** > **अव (णव)**, औपगवः = ओपगवो (अपत्य) ।[12]
**अ (अण्)** > **इक (णिक)**, वैयाकरणः = वेय्याकरणिको (जानना, पढ़ना)[13]
**अ (ण)** > **अ (ण)**, प्राज्ञः = पञ्ञो (मत्वर्थ) ।[14]
**अक (वुन्)** > **क**, पदकः=पदको (जानना, पढ़ना) ।[15]
**आमिन् (आमिनच्)** > **आमी, उवामी**; स्वामी=सामी, सुवामी (मत्वर्थ) ।[16]
**आयन (फक्)** > **आयन (णाअन)**, शाकटायनः =साकटायनो (अपत्य) ।[17]
**आयन (फक्)** > **आन (णान)** शाकटायनः=साकटानो (अपत्य) ।[17]

---

१. वार्तिक सं २६८२, मो० ९.११ । २. पा० ४.२.४४, क० २.८.११ । ३ पा० ४.२.३७, मो० ४.६८ । ४. पा० ४.२.६९, मो० ४.१६ । ५. पा० ४.२.१, क० २.८.९ । ६. पा० ४.२.७०, मो० ४.१७ । ७. पा० ४.२ ६७, मो० ४ १९ । ८. पा० ४,२.६८, मो० ४.१८ । ९. पा० ५.१.१३१, क० २.८.१८ । १०. पा० ४.१.११४ मो० ४.१ ११. पा० ४.२.५९, मो० ४.१४ । १२. पा० ४.१.९३, क० २.८.५ १३. पा० ४.२.५९, क० २.८.८ । १४. पा० ५.२. १०१, क० २.८.२७ । १५. पा० ४.२.६१, मो० ४.१४ । १६. पा० ५.२.१२६, मो० ४.९० । १७. पा० ४.१.९९ क० २.८.२ ।

**आलु (आलु)** >**आलु**, शीतालुः=सीतालु (मत्वर्थ) ।[1]

**इ (इञ्)** >**इ (णि)**, दाक्षिः=दक्खि (अपत्य) ।[2]

**इक (ठक्)** >**इक (णिक)** हास्तिकः=हत्थिको (चरति) ।[3]

**इक (ठक्)** >**इक (णिक)** तैलिकम्=तेलिकं (संसृष्ट) ।[4]

**इक (ठन्)** >**इक (णिक)**, नाविकः=नाविको (तरति) ।[5]

**इक (ठन्)** >**इक (णिक)**, दण्डिकः=दण्डिको (मत्वर्थ) ।[6]

**इत (इतच्)** >**इत**, तारकितम्=तारकितं (सञ्जात) ।[7]

**इन (इनि)** >**ई**, दण्डी=दण्डी (मत्वर्थ) ।[8]

**इम (डिमच्)** >**इम**, अन्तिमः=अन्तिमो (उत्पन्न आदि) ।[9]

**इमन् (इमनिच्)** >**इम**, महिमा=महिमा (भाव) ।[10]

**इह (घ)** >**इय, य**; क्षत्रियः=खत्तियो, खत्यो (जाति) ।[11]

**इल (इलच्)** >**इल**, पिच्छिलः=पिच्छिलो (मत्वर्थ) ।[12]

**इष्ठ (इष्ठन्)** >**इट्ठ**, पापिष्ठः = पापिट्ठो (अतिशय विशिष्ट) ।[13]

**ईन (खञ्)** >**इय**, ग्रामीणः=गामियो (भव) ।[14]

**ईय (छ)** >**इय**, बोधिसत्त्वजातीयः=बोधिसत्तजातियो (भव) ।[15]

**ईयस् (ईयसुन्)** >**इय**, पापीयान्=पापियो (अतिशय) ।[16]

**एय (ढक्)** >**एय्य (णेय्य)**, वैनतेयः=वेनतेय्यो (अपत्य) ।[17]

**एय (ढक्)** >**एर (णेर)**, श्रामणेयः = सामणेरो (अपत्य) ।[18]

**एय (ढक्)** >**एय्यक (णेय्यक)**, वाराणसेयम्=वाराणसेय्यकं (भव) ।[19]

**क (कन्)** >**क**, अश्वकः=अस्सको (प्रतिकृति) ।[20]

**कृत्वस् (कृत्वसुच्)** >**क्खत्तुं**, पञ्चकृत्वः=पञ्चक्खत्तुं (बार) ।[21]

---

१. वार्तिक सं० ३२१७, मो० ४.८६ । २. पा० ४.१.९५, क० २.८.४ । ३. पा० ४.४.८, क० २.८.७ । ४. पा० ४.४.२२, क० २.८.७ । ५ पा० ४.४.७, क० २.८.७ । ६,८. मो० ४.८०, पा० ५.२.११५, क० २.८.२३ । ७. पा० ५.२.३६, मो० ४.४५ । ९. वा० २८४५, क० २.८.१० । १०. पा० ५.१.११२, मो० ४.६२ । ११, पा० ४.१.१३८, मो० ४.७ । १२. पा० ५.२.१००, मो० ४.८७ । १३. पा० ५.३.५५ क० २.८,२० । १४. पा० ४.२.९४, मो० ४.२५ । १५. पा० ४,२.११४, क० २.८.१० । १६. पा० ५.३.५७, क० २.८.२० । १७. पा० ४.१.१२०, मो० ४.३ । १८. पा० ४.१.१२०, २.८.६ । १९. पा० ४.२.९७, मो० ४.२५ । २०. पा० ५.३.९६ मो० ४.४० । २१. पा० ५.४.१७, मो० ४.११४ ।

तन (तुट्+ट्युल्) >तन, अद्यतनः=अज्जतनो (भव)।[१]

तम (तमप्) >तम, पापतमः=पापतमो (अतिशय विशिष्ट)।[२]

तर (तरप्) >तर, पापतरः=पापतरो (अतिशय)।[३]

तस् (तसिल्) >तो, कुतः=कुतो (पञ्चमी)।[४]

ता तल्) >ता, जनता=जनता (समूह)।[५]

ता (तल्) >ता, नीलता=नीलता (भाव)।[६]

तीय (तीय) >तिय, द्वितीयः=दुतियो (संख्यापूरण)।[७]

त्य (त्यद्) >अच्च, अमात्यः=अमच्चो (भव)।[८]

त्र (त्रल्) >त्र त्थ; कुत्र=कुत्थ (सप्तमी)।[९]

त्व (त्व) >त्त, त्तन; नीलत्वम्=नीलत्तं, नीलत्तनं (भाव)।[१०]

थ (थुग्+डट्) >थ, चतुर्थः=चतुत्थो (संख्यापूरण)।[११]

थ (थुग्+डट्) >ठ, षष्ठः=छट्ठो (संख्यापूरण)।[१२]

थम् (थमु) >थं, इत्थम्=इत्थं (प्रकार)।[१३]

था (थाल्) >था, सर्वथा=सब्बथा (प्रकार)।[१४]

दा (दा) >दा, अन्यदा=अञ्ञदा (सप्तमी)।[१५]

धा(धा) >धा, एकधा=एकधा (प्रकार)।[१६]

म (मट्+डट्) =मो, पञ्चमः=पञ्चमो (संख्यापूरण)।[१७]

मत् (मतुप्) >मन्तु, मतिमान्=मतिमा (मत्वर्थ)।[१८]

मय (मयट्) >मय, रजतमयम्=रजतमयं (विकार)।[१९]

मात्र (मात्रच्) >मत्त, पलमात्रम्=पलमत्तं (परिमाण)।[२०]

य (ण्य) >य (ण्य), कौरव्यः=कोरब्यो (अपत्य)।[२१]

---

१. पा० ४.३.२३, मो० ४.२१। २. पा० ५.३.५५, क० २.८.२०। ३. पा० ५.३.५७, क० २.८.२०। ४. पा० ५.३.७, मो० ४.९५। ५. पा० ४.२.४३, क० २.८.१२। ६. पा० ५ १.११९, क० १.८.१७। ७. पा० ५.२.५४, क० २.८.४२। ८. पा० ४.२.१०४, मो० ४.२३। ९. पा० ५.३.१०, मो ४.९९। १०. पा० ५.१.११९, मो० ४.५९। १२. पा० ५.२.५१, क० २.८.४१। १३. पा० ५.३.२४ क० २.८.५६। १४. पा० ५.३. २३, क० २.८.५५। १५. पा० ५.३.१५, मो० ४.१०५। १६. पा० ५.३.४२, क० २.८.५४। १७. पा० ५.३.४९, क० २.८.३०। १८. पा० ५.२.९४, क० २.८.२६। १९ पा० ४.३.१४३, क० २.८.२९। २०. वार्तिक सं० ३१३३, मो० ४.४६। २१. पा० ४.१.१७२, मो० ४.१०।

य ( ष्यञ् ) > य ( ण्य ), आलस्यम्=आलस्यं ( भाव ) ।[1]

र ( र ) > र, मधुरः=मधुरो ( मत्वर्थ ) ।[2]

वत् ( मतुप् ) > वन्तु, गुणवान् = गुणवा ( मत्वर्थ ) ।[3]

विन् ( विनि ) > वी, मायावी=मायावी ( मत्वर्थ ) ।[4]

विन् ( विनि ) > सी, तपस्वी = तपस्सी ( मत्वर्थ ) ।[5]

श ( श ) > स, लोमशः=लोमसो ( मत्वर्थ ) ।[6]

ष ( षुक्+अञ् ) > स ( सण् ), मानुषः=मानुसो ( जाति ) ।[7]

ष्य ( षुक्+यत् ) > स्स, मनुष्यः=मनुस्सो ( जाति ) ।[7]

---

१. पा० ५.१.१२४, क० २.८.१७ । २. पा० ५.२.१०७, मो० ४.८२ । ३. पा० ५.२.९४; क० २.८.२५ । ४. पा० ५.२.१२१, क० २.८.२१ । ५. पा० ५.२.१२१, क० २.८.२२ । ६. पा० ५.२.१००, मो० ४.९३ । ७. पा० ४.१.१६१, मो० ४.८ ।

## आठवाँ अध्याय

# समास

सामान्यतः पालि में समास की व्यवस्था संस्कृत के समान है। जैसे—

**१. अव्ययीभाव समास**[1]

(१) नगरस्स समीपं=उपनगरं (समीप)।

(२) मकसानं अभावो=निम्मकसं (अभाव)।

(३) पासादस्स अन्तो=अन्तोपासादं (अन्त)।

(४) रथस्स पच्छा=अनुरथं (पश्चात्)। आदि।

**२. तत्पुरुष समास**[2]

(१) भूमिं गतो=भूमिगतो (व्यधिकरण)।

(२) नीलं उप्पलं=नीलुप्पलं (कर्मधारय)।

(३) पञ्च इन्द्रियानि = पञ्चिन्द्रियानि (द्विगु)।

(४) न सारो=असारो (नञ्)। आदि।

**३. बहुव्रीहि समास**[3]

(१) जितानि इन्द्रियानि येन सो=जितिन्द्रियो (समानाधिकरण)।

(२) न अत्थि भयं यस्स सो = अभयो (नञ्)।

(३) चन्दो विय मुखं यस्सा सा = चन्दमुखी (उपमानपूर्वपद)।

(४) लम्बा कण्णा यस्य सो=लम्ब कण्णो (विशेषणपूर्वपद) आदि।

**४. द्वन्द्व समास**[4]

(१) समणो च ब्राह्मणो च = समणब्राह्मणा (इतरेतर)।

(२) चक्खुञ्च सोतञ्च=चक्खुसोतं (समाहार)। आदि।

---

१. द्र०—पा० २.१.५-२१, मो० ३.२-९।

२. द्र०—पा० २.१.२२-७२, २.२.१-२२; मो० ३.१०-१६।

३. द्र०—पा० २.२.२३-२८, ३५-३८; मो० ३.१७।

४. द्र०—पा० २.२.२९-३४, मो० ४.१९-२१।

नवाँ अध्याय

# लिङ्गानुशासन

साधारणतया पालि में लिङ्ग की व्यवस्था संस्कृत के समान है।[1] लिङ्ग की दृष्टि से पालि में भी शब्दों को निम्नलिखित चार भागों में विभाजित किया जा सकता है—१. एकलिङ्ग, २. द्विलिङ्ग, ३. त्रिलिङ्ग तथा ४. अलिङ्ग।

## १. एकलिङ्ग

( १ ) केवल पुंलिङ्ग—बुद्ध, जय, पाक निधि आदि।

( २ ) केवल स्त्रीलिंग—कञ्ञा, मति, इत्थी, वधु, नीलता आदि।

( ३ ) केवल नपुंसकलिङ्ग—चित्त, आयु, गमन, नीलत्त आदि।

## २. द्विलिङ्ग

( १ ) पुंलिङ्ग तथा स्त्रीलिङ्ग—अजो-अजा, भिक्खु-भिक्खुनी, मिगो-मिगी, सीहो-सीही आदि।

( २ ) पुंलिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग—आसनो-आसनं, कालो-कालं, दिवसो-दिवसं, सीरो-सीरं आदि।

( ३ ) स्त्रीलिङ्ग तथा नपुंसकलिङ्ग—आराधना-आराधनं, नगरी-नगरं, वन्दना-वन्दनं आदि।

## ३. त्रिलिङ्ग

कलसो-कलसी-कलसं, तटो-तटी-तटं, पुरो-पुरी-पुरं, रत्तो-रत्ती-रत्तं आदि।

## ४. अलिङ्ग

अव्यय—अहो, अन्तरा, अथ, किर आदि।

---

1. Gender is distinguished on the whole according to the rules of Sanskrit

—गायगर ७६।

दसवाँ अध्याय

# स्त्री-प्रत्यय

पालि में निम्नलिखित स्त्री-प्रत्यय होते हैं—

**१. आ, २. ई, ३. ऊ, ४. नी, ५. इनी, ६. आनी तथा ७. ति।**

## १. आ प्रत्यय[1]

अज+**आ** = अजा (अजा)

साम+**आ** = सामा (श्यामा)

खत्तिय+**आ** = खत्तिया (क्षत्रिया)

अय्य+**आ**=अय्या (आर्या)

स्त्री-प्रत्यय परे रहते शब्द के 'क' के पूर्ववर्ती अ को प्रायः इ हो जाता है।[2]

बालक+**आ**=बालिका

कारक+**आ** = कारिका

उपासक+**आ** = उपासिका

जनक+**आ**=जनिका

## २. ई प्रत्यय[3]

सीह+**ई**=सीही (सिंही)

कुमार+**ई**=कुमारी

गोतम+**ई** = गोतमी (गौतमी)

किन्नर+**ई**=किन्नरी

## ३. ऊ प्रत्यय[4]

करभोरु+**ऊ** = करभोरू

वामोरु+**ऊ**=वामोरू

---

१. मो० ३.२६। २. मो० ४.१४२। ३. मो० ३.२७। ४. मो० ३.३४।

सहितोरु + ऊ = सहितोरू

संहितोरु + ऊ = संहितोरू

४. **नी प्रत्यय**[1]

बन्धु + **नी** = बन्धुनी

भिक्खु + **नी** = भिक्खुनी

पटु + **नी** = पटुनी

विञ्ञू + **नी** = विञ्ञूनी

५. **इनी प्रत्यय**[2]

मोर + **इनी** = मोरिनी (मयूरी)

यक्ख + **इनी** = यक्खिनी (यक्षिणी)

राजा + **इनी** = राजिनी (राज्ञी)

नाग + **इनी** = नागिनी

६. **आनी प्रत्यय**[3]

मातुल + **आनी** = मातुलानी

वरुण + **आनी** = वरुणानी

खत्तिय + **आनी** = खत्तियानी

आचरिय + **आनी** = आचरियानी (आचार्य-पत्नी)

७. **ति प्रत्यय**[4]

युव + **ति** = युवति

---

१. मो० ३.३० । २. मो० ३.२८ । ३. मो० ३.३३ । ४. मो० ३.३५ ।

### ग्यारहवाँ अध्याय

## कारक

पालि में कारक सम्बन्धी नियम कुछ विशेषताओं को छोड़कर संस्कृत के ही समान हैं। सामान्यतः विशेषताएँ निम्नलिखित हैं—

**१. द्वितीया विभक्ति**

(१) तृतीया विभक्ति > द्वितीया विभक्ति
स मया आलपिष्यति = सो मं आलपिस्सति ।

(२) षष्ठी विभक्ति > द्वितीया विभक्ति
तस्य खलु पुनः भगवतः = तं खो पन भगवन्तं ।[२]

(३) सप्तमी विभक्ति > द्वितीया विभक्ति
एकस्मिन् समये भगवान् = एकं समयं भगवा ।[१]

**२. तृतीया विभक्ति**

सप्तमी विभक्ति > तृतीया विभक्ति
तस्मिन् खलु पुनः समये = तेन खो पन समयेन ।[३]

**३. पञ्चमी विभक्ति**

तृतीया विभक्ति > पञ्चमी विभक्ति
अननुबोधेन अप्रतिव्यधेन चतुर्णामार्यसत्यानां यथाभूतमदर्शनेन = अननुबोधा अप्पटिवेधा चतुन्नं अरियसच्चानं यथाभूतं अदस्सना ।[४]

**४. षष्ठी विभक्ति**

(१) द्वितीया विभक्ति > षष्ठी विभक्ति
न तान् कश्चित् स्मरति = न तेसं कोचि सरति ।[५]

(२) तृतीया विभक्ति > षष्ठी विभक्ति
एवं मया श्रुतम् = एवं मे सुतं ।[६]

---

१. क० २.६.३७ । २. क० २.६.३६ । ३. क० २.६.२० । ४. क० २.६.२६ । ५. क० २.६.३९ । ६. क० २.६.३८ ।

(३) पञ्चमी विभक्ति>षष्ठी विभक्ति
सर्वे त्रसन्ति दण्डात्>सब्बे तसन्ति दण्डस्स।

(४) सप्तमी विभक्ति > षष्ठी विभक्ति
द्वौ यक्षौ भगवति प्रसन्नौ आस्ताम्=द्वे यक्खा भगवतो पसन्ना अहेसुं।

**५. सप्तमी विभक्ति**

(१) चतुर्थी विभक्ति > सप्तमी विभक्ति
सङ्घाय दत्तं महाफलम्=सङ्घे दिन्नं महप्फलं।[1]

(२) पञ्चमी विभक्ति > सप्तमी विभक्ति
कदलीभ्यो गजान् रक्षन्ति=कदलीसु गजे रक्खन्ति।[2]

---

१. क० २.६.४१। २. क० २.६.३९।

## बारहवाँ अध्याय

# अव्यय

साधारणतया पालि मे संस्कृत के ही समान अव्यय हैं। थोड़ी बहुत स्वर-व्यञ्जन सम्बन्धो भिन्नता अवश्य है किन्तु उसके लिये स्वर-व्यञ्जन परिवर्तन सम्बन्धी नियम ही पर्याप्त हैं। अतः यहाँ पर पालि के अव्ययों का संक्षिप्त परिचय ही दिया जा रहा है।

अव्यय मुख्य रूप से दो प्रकार के होते हैं—१. उपसर्ग तथा २. निपात।[१] निपात-अव्यय तीन प्रकार के होते हैं—१. क्रियाविशेषण, २. समुच्चयबोधक तथा ३. मनोविकारसूचक।[२]

### १. उपसर्ग

संस्कृत के निस् एवं निर् के स्थान पर पालि मे केवल नी उपसर्ग उपलब्ध होता है। इसी प्रकार संस्कृत के दुस् एवं दुर् के स्थान पर पालि मे दु उपसर्ग प्रयुक्त होता है। अतः पालि में उपसर्गों की संख्या २२ से घटकर २० ही रह गई है।[३]

उपसर्ग से कभी अर्थ एकदम उलट जाता है, कभी अर्थ में परिवर्तन हो जाता है तो कभी अर्थ में विशेषतामात्र आती है।[४] जैसे—

(१) गच्छति=जाता है; आगच्छति=आता है।

(२) भवति=होता है; पराभवति=पराजित होता है।

(३) जानाति=जानता है, पजानाति=अच्छी तरह जानता है।

### २. निपात

#### (१) क्रियाविशेषण

अग्गतो (अग्रतः)=सामने।
अज्ज (अद्य)=आज़।

---

१. क० २.४.११। २. पालि० पृ० ३७। ३. क० २.४.११ की वृत्ति।

४. धात्वत्थं बाधते कोचि कोचि तं अनुवत्तते।
तमेवञ्ञो विसेसेति उपसग्गगतो त्रिधा॥ क० पृ० ११९।

अतीव ( अतीव )=बहुत ।
अत्थ ( अत्र )=यहाँ
अद्धा ( अद्धा )=सचमुच
अधुना ( अधुना )=अब
अधो ( अधः )=नीचे
अन्तरा ( अन्तरा)=मध्य में
अन्तरेन ( अन्तरेण )=मध्य में, बिना ।
अप्पेव ( अप्येव )=सम्भवतः ।
अप्पेव नाम ( अप्येवनाम )=सम्भवतः ।
अभिक्खणं, अभिण्हं ( अभीक्ष्णम् )=बहुधा ।
अमुत्र (अमु=अदस्+त्र )=परलोक ।
आरका, आरा ( आरात् )=दूर ।
आवि ( आविस् )=स्पष्टतः ।
इदानि ( इदानीम् )=इस समय ।
ईस ( ईषत् )=थोड़ा ।
उच्चं ( उच्चैः )=ऊँचा ।
एत्तावता ( एतावत् )=इतना, अबतक ।
एवं ( एवम् )=ऐसे ।
कच्चि ( कच्चित् )=क्या ।
कामं ( कामं )=निस्सन्देह ।
किंसु ( किमु )=क्यों ( सन्देहात्मक ) ।
कीव ( कियत् )=कितना ।
कुदाचनं ( कदाचित् )=कभी ।
कुहिञ्चनं ( कुत्रचित् )=कहीं ।
चन (चन )=थोड़ा ( अनिश्चयवाचक ) ।
चिरं ( चिरम् )=दीर्घकाल ।
चिरेण ( चिरेण )=विलम्ब से ।
जातु ( ज़ातु )=सम्भवतः, कभी-कभी ।
तथरिव ( तथैव )=उसी प्रकार ।
तग्ध (?)=निश्चित रूप से ।
ताव, तावता (तावत् )=तव तक ( अवधि ) ।
तिरियं ( तिर्यक )=टेढ़े पन से, तिरछा ।
तुण्ही ( तूष्णीम् )=चुपचाप ।
ननु ( ननु )=विरोध सूचक अव्यय ।

नाना ( नाना )=भिन्न ।
नु ( नु )=सन्देहसूचक अव्यय ।
नीचं ( नीचैः )=नीचा ।
पसय्ह ( प्रसह्य ) = जबरदस्ती ।
रिते ( ऋते )=बिना ।
सच्छि ( साक्षाद् )=प्रत्यक्ष ।
सज्जु ( सद्यः )=तुरन्त ।
सुवत्थि ( स्वस्ति )=आशीर्वाद ।
सेय्यथापि ( तद्=से यथापि ) = जैसे ।

उपर्युक्त संक्षिप्त रूप से उदाहरणस्वरूप दिये गये क्रियाविशेषणों की भाँति अन्य क्रियाविशेषण भी जानना चाहिये ।

### (२) समुच्चयबोधक

उद ( उत्, उत )=सन्देहसूचक ।
उदाहु ( उताहो )=सन्देहसूचक ।
किमु, किंसु ( किमु )=या ( सन्देहात्मक )
च ( च ) = और ।
चे ( चेत् )=यदि ।
यदि ( यदि )=यदि ।
सचे ( चेत् )=यदि

### (३) मनोविकारसूचक

एवं ( एवम् ) = हाँ ।
अहो ( अहो )=आश्चर्यसूचक ।
धि ( धिक् )=धिक्कार ।
भो ( भोः ) = हे ।
हन्द ( हन्त )=प्रेरणासूचक ।

**प्रकीर्णक**

कुछ अव्यय अर्थहीन होते हुए भी वाक्य में प्रयुक्त होते हैं। वे इस प्रकार हैं—अस्सु ( स्म ), खो ( खलु ), चे ( चेत्), पन ( पुनः), सुद ( स्विद् ) आदि ।

———

## २६. मृत्युताण्डवम्[1]

ब्रह्मा सुरासुरगणा च महानुभावा,
गन्धब्बकिन्नरमहोरगरक्खसा च ।
ते चापरे च मरणग्गिसिखाय सब्बे,
अन्ते पतन्ति सलभा इव खीणपुञ्ञा ।। १ ।।

ये सारिपुत्तपमुखा मुनिसावका च,
सुद्धा सदासवनुदा वरमिद्धिपत्ता ।

( संस्कृतच्छाया )

ब्रह्मा सुरासुरगणाश्च महानुभावा
गन्धर्वकिन्नरमहोरगराक्षसाश्च ।
ते चाऽपरे च मरणाग्निशिखायां सर्वे
अन्ते पतन्ति शलभा इव क्षीणपुण्याः ।। १ ।।

ये शारिपुत्रप्रमुखा मुनिश्रावकाश्च
शुद्धाः सदाश्रवनुदः परमर्द्धिप्राप्ताः ।

( हिन्दी-अनुवाद )

जो महाप्रभाव वाले ब्रह्मा, सुर तथा असुर समूह, गन्धर्व, किन्नर, महानाग तथा राक्षस हैं, वे तथा अन्य सभी अन्त में पुण्यहीन हो पतङ्गों के समान मरणरूपी अग्निशिखा में गिरते हैं ।। १ ।।

जो सदा शुद्ध, मलरहित, उत्तम ऋद्धि को प्राप्त सारिपुत्र प्रमुख मुनि तथा

---

१. ये गाथाएँ ( श्लोक ) शतक-काव्य शैली के आधार पर कल्याणी नामक भिक्षु द्वारा लिखे गये 'तेलकटाहगाथा' ( १२वीं शताब्दी ) नामक रमणीय काव्य ग्रन्थ से उद्धृत की गई हैं । सिंहली साहित्य की कथा के अनुसार उपर्युक्त भिक्षु को राजा ने अपनी रानी के साथ अनुचित सम्बन्ध के आरोप में बन्दी बनाकर खौलते हुए तैल की कड़ाई में डाल देने की आज्ञा दी । उस भिक्षु ने मृत्यु को प्राप्त होने के पूर्व इन गाथाओं को गाया । यद्यपि इन गाथाओं में मरण, अनित्य दुःख आदि बौद्ध सिद्धान्तों का वर्णन है फिर भी उनमें काव्यमयता का अभाव नहीं है । प्रस्तुत गाथाओं में मरण का काव्यात्मक वर्णन है ।

**ते चापि मच्चुवळवामुखसन्निमुग्गा**
**दीपानिवानिलहता खयतं उपेतं ॥ २ ॥**

**बुद्धापि बुद्धकमलामलचारुनेत्ता**
**बत्तिसलक्खणविराजितरूपसोभा ।**
**सब्बासवक्खयकरा पि च लोकनाथा**
**सम्मद्दिता मरणमत्तमहागजेन ॥ ३ ॥**

**रोगातुरेसु करुणा न जरातुरेसु,**
**खिड्डापरेसु सुकुमारकुमारकेसु ।**
**लोकं सदा हर्नात मच्चु महागजिन्दो**
**दावानलो वर्नामवाविरतो असेसं ॥ ४ ॥**

( संस्कृतच्छाया )

ते चापि मृत्युवडवामुखसन्निमग्ना
दीपा इवानिलहताः क्षयतामुपेताः ॥ २ ॥
बुद्धा अपि बुद्धकमलामलचारुनेत्रा
द्वात्रिंशल्लक्षणविराजितरूपशोभाः ।
सर्वाश्रवक्षयकरा अपि च लोकनाथाः
सम्मर्दिता मरणमत्तमहागजेन ॥ ३ ॥
रोगातुरेषु करुणा न जरातुरेषु
क्रीडापरेषु सुकुमारकुमारकेषु ।
लोकं सदा हन्ति मृत्यु-महागजेन्द्रः
दावानलो वनमिवाऽविरतोऽशेषम् ॥ ४ ॥

( हिन्दी-अनुवाद )

श्रावक थे, मृत्युरूपी बड़वानल के मुख में डूबे हुए वे भी वायु के झोकों से ( नष्ट ) दीपों की तरह नाश को प्राप्त हो गये ॥ २ ॥

खिले हुए कमल की भाँति निर्मल, सुन्दर नेत्रवाले, बत्तीस लक्षणों से सुशोभित रूप शोभा वाले तथा समस्त आश्रवों ( मलों ) का क्षय करने वाले लोक के नाथ बुद्ध भी मरण रूपी मस्त महाहाथी द्वारा कुचल डाले गये ॥ ३ ॥

( मृत्यु को ) न तो रोग से पीड़ितों पर करुणा है, न बुढ़ापे से पीड़ितों पर ( और न ही ) खेलने में लीन सुकुमार कुमारों पर । अतृप्त मृत्यु रूपी महागजेन्द्र दावानल ( द्वारा नष्ट ) वन की तरह हमेशा सम्पूर्ण लोक को मारता है ॥ ४ ॥

**आपुण्णता न सलिलेन जलालयस्स**
**कट्ठस्स चापि पहुता न हुतासनस्स।**
**भुत्वान सो तिभुवनम्पि तथा असेसं**
**भो निद्दयो न खलु पीतिमुपेति मच्चु ॥ ५ ॥**

**निच्चातुरं जगदिदं सभयं ससोकं**
**दिस्वा च कोधमदमोहजराभिभूतं।**
**उब्बेगमत्तमपि यस्स न विज्जती चे**
**सो दारुणो न मरणो वत तं धिरत्थु ॥ ६ ॥**

( संस्कृतच्छाया )

आपूर्णता न सलिलेन जलालयस्य
काष्ठस्य चाऽपि प्रभुता न हुताशनस्य।
भुक्त्वा स त्रिभुवनमपि तथा अशेषम्
भोः ! निर्दयो न खलु प्रीतिमुपैति मृत्युः ॥ ५ ॥

नित्यातुरं जगदिदं सभयं सशोकं
दृष्ट्वा च क्रोधमदमोहजराभिभूतम्।
उद्वेगमात्रमपि यस्य न विद्यते चेत्
स दारुणो न मरणं वत ! तं धिगस्तु ॥ ६ ॥

( हिन्दी-अनुवाद )

हे मनुष्यो ! पानी से समुद्र को पूर्णता (तृप्ति) नहीं होती, न काष्ठ की अधिकता से अग्नि को भी ( पूर्णता होती )। उसी प्रकार वह निर्दय मृत्यु समस्त तीन लोकों को खाकर भी प्रीति को नहीं पाती अर्थात् सन्तुष्ट नहीं होती ॥ ५ ॥

नित्य आतुर, भय तथा शोक सहित ( एवं ) क्रोध, मद, मोह तथा बुढ़ापे से पीड़ित इस संसार को देखकर जिसके लिए उद्वेग मात्र भी नहीं होता वह ( मनुष्य ) दारुण है, मृत्यु नहीं। उस ( मनुष्य ) को धिक्कार है।

---

## २७. धनवितृष्णा[1]

तहिं ब्रह्मन्वये जातो सब्बलोकाभिपूजितो ।
महादयो महापञ्ञो अभिरूपो मनोरमो ॥ १ ॥

सुमेध नाम नामेन वेदसागरपारगू ।
कुमारो सि गुरूनं सो अवसाने जिनङ्कुरो ॥ २ ॥

रासिवड्ढकमच्चेन दस्सितं अमितं धनं ।
अनेकसतगब्भेसु निहितं तं उदिक्खिय ॥ ३ ॥

( संस्कृतच्छाया )

तत्र ब्रह्मान्वये जातः सर्वलोकाभिपूजितः ।
महादयो महाप्रज्ञोऽभिरूपो मनोरमः ॥ १ ॥
सुमेधोनामा नाम्ना वेदसागरपारगः ।
कुमार आसीत् गुरूणां सोऽवसाने जिनाङ्कुरः ॥ २ ॥
राशिवर्धकामात्येन दर्शितममितं धनम् ।
अनेकशतगर्भेषु निहितं तदुदीक्ष्य ॥ ३ ॥

( हिन्दी-अनुवाद )

वहाँ ब्रह्मकुल में उत्पन्न, समस्त लोक के द्वारा पूजित भारी दया एवं प्रज्ञा से युक्त, सुन्दर, मनोरम तथा वेद रूपी सागर का पारङ्गत नाम से सुमेध नामक कुमार था । जिन होने के लिए अङ्कुररूप ( उसने ) गुरुओं ( से शिक्षा लेने ) के बाद सैकड़ों भीतरी कोठरियों में रखे हुए तथा राशि-वर्धक अमात्य द्वारा दिखाये गए असीमित धन को देखकर विचारा कि अहो मेरे पिता ( -पितामह ) आदि धन का

---

१. प्रस्तुत पद्यांश वनरतन मेधंकर द्वारा रचित जिनचरित ( १३वीं शताब्दी ) नामक काव्य-ग्रन्थ से उद्धृत किया गया है । जिनालंकार की भाँति जिनचरित की विषयवस्तु भी बुद्ध-जीवनी से सम्बन्धित है किन्तु यहाँ भगवान् बुद्ध के उपदेशों एवं उनके ४५ वर्षावासों का भी वर्णन मिलता है । ग्रन्थ पर अश्वघोष एवं कालिदास का प्रभाव दृष्टिगोचर होता है । इसकी कुछ पंक्तियों का महाभारत की पंक्तियों से साम्य है । इससे यह कहा जा सकता है कि जिनचरित के लेखक को संस्कृत-काव्यों का ज्ञान था और उस ज्ञान का उपयोग इस ग्रन्थ के लिखने में किया है । प्रस्तुत अंश में सुमेध द्वारा पूर्वजों की सम्पत्ति के त्याग का वर्णन किया गया है ।

धनसन्निचयं कत्वा अहो मय्हं पितादयो।
गता मासकमेकम्पि नेवादाय दिवं इति ॥ ४ ॥
संवेगमुपयातो व चिन्तेसीति गुणाकरो।
धनसारं इमं गय्ह गन्तुं युत्तन्ति मे पन ॥ ५ ॥
रहोगतो निसीदित्वा सुन्दरे निजमन्दिरे।
देहे दोसे उदिक्खन्तो ओवदन्तो पि अत्तनो ॥ ६ ॥
भेदनं तनुनो दुक्खं दुक्खो तस्सोदयो पि च।
जातिधम्मो जराधम्मो व्याधिधम्मो अहं इति ॥ ७ ॥
एवमादीभि देहस्मिं दिस्वा दोसे अनेकधा।
पुरे भेरीं चरापेत्वा आरोचेत्वान राजिनो ॥ ८ ॥

(संस्कृतच्छाया)

धनसन्निचयं कृत्वा अहो मम पित्रादयः।
गता माषकमेकमपि नैवाऽदाय दिवमिति ॥४॥
संवेगमुपयात इवाऽचिचिन्तद् गुणाकरः।
धनसारमिमं गृहीत्वा गन्तुं युक्तमिति मे पुनः ॥५॥
रहोगतो निषद्य सुन्दरे निजमन्दिरे।
देहे दोषानुदीक्षमाणोऽववदन्नपि आत्मनः ॥६॥
भेदनं तनोर्दुःखं दुःखं तस्योदयोऽपि च।
जातिधर्मा जराधर्मा व्याधिधर्माऽहमिति ॥७॥
एवमादिभिर्देहे दृष्ट्वा दोषाननेकधा।
पुरे भेरीं चारयित्वा आरोच्य राज्ञः ॥८॥

(हिन्दी-अनुवाद)

संग्रह कर एक माषक (परिमाण विशेष) लिये बिना ही स्वर्ग को चले गये ॥१-४॥

वैराग्य को प्राप्त गुणों के आकर (भण्डार) (उस सुमेध) ने विचारा कि 'लेकिन मेरे लिए इस उत्तम धन को लेकर जाना उचित है' ॥५॥

(फिर) अपने सुन्दर घर में अकेला बैठकर शरीर के दोषों को देखता हुआ तथा अपने को समझाता हुआ (विचारने लगा)—'शरीर का पृथक् होना (मरण) दुःख है तथा शरीर का उदय (जन्म) भी दुःख है, मैं जन्म, बुढ़ापा तथा बीमारी के गुणों से युक्त हूँ' ॥६-७॥

इस प्रकार नाना प्रकार से शरीर में दोषों का देखकर भेरी (डंका) बजवाकर

भेरीनादसुगन्धेन याचकालिसमागते ।
दानकिञ्जक्खओघेन सत्ताहं पीणयी ततो ॥ ९ ॥

दानग्गहिमविन्दूनं निपातेनापि धंसनं ।
अयातं तं विलोकेत्वा रतनम्बुजकाननं ॥ १० ॥

रुदतो ञातिसंघस्स जलितानलकानना ।
गजिन्दो विय गेहम्हा निक्खमित्वा मनोरमा ॥ ११ ॥

महन्तं सो महावीरो उपगञ्छि हिमालयं ।
हरिचन्दनकप्पूरगरुगन्धेहि वासितं ॥ १२ ॥

(संस्कृतच्छाया)

भेरीनादसुगन्धेन याचकालिसमागतान् ।
दानकिञ्जल्कौघेन सप्ताहमप्रैषीत् ततः ॥९॥

दानाग्रहिमविन्दूनां निपातेनाऽपि ध्वंसनम् ।
अयातं तद् विलोक्य रत्नाम्बुजकाननम् ॥१०॥

रुदतो ज्ञातृसङ्घस्य ज्वलितानलकाननात् ।
गजेन्द्र इव गेहाद् निष्क्रम्य मनोरमात् ॥११॥

महान्तं स महावीर उपागमद् हिमालयम् ।
हरिचन्दनकर्पूरागरुगन्धैर्वासितम् ॥१२॥

(हिन्दी-अनुवाद)

राजा से कह, भेरी के शब्द की सुगन्ध से आये हुए याचक रूपी भ्रमरों को दान रूपी कमल के किंजल्क के समूह से सात दिन सन्तुष्ट किया ॥८-९॥

किन्तु जब उत्तम दानरूपी तुषार-पात से नष्ट नहीं होने वाले रत्नरूपी कमलवन को देखा तो रोते हुए संबन्धियों के मनोरम घर से अग्नि से जलते हुए वन से गजराज की तरह निकलकर वह महावीर ( सुमेध ) हरिचन्दन (पीले चन्दन), कपूर की भारी (सु-) गन्ध से (सु-) वासित विशाल हिमालय पर चला गया ॥१०-१२॥

—०—

## २८. दानमाहात्म्यम्[1]

पियो दानपति होति गिम्हकाले व अम्बुदो।
भुञ्जन्ति तं बहू सत्ता फलरुक्खं व अण्डजा ॥ १ ॥
कित्तिसद्दञ्च पप्पोति तिलोकमहितं हितं।
दायको ससराजा व नरिन्दोरिन्दमो विय ॥ २ ॥
नाथभूतो अनाथानं सब्बेसं पीतिवद्धनो।
सतञ्च सुखसंवासो सततं होति दायको ॥ ३ ॥

(संस्कृतच्छाया)

प्रियो दानपतिर्भवति ग्रीष्मकाले इवाऽम्बुदः।
भुञ्जते तं बहूनि सत्त्वानि फलवृक्षमिवाऽण्डजाः ॥१॥
कीर्तिशब्दश्च प्राप्नोति त्रिलोकमहितं हितम्।
दायकः शशराज इव नरेन्द्रोऽरिन्दम इव ॥२॥
नाथभूतोऽनाथानां सर्वेषां प्रीतिवर्धनः।
सताञ्च सुखसंवासः सततं भवति दायकः ॥३॥

( हिन्दी-अनुवाद )

दानपति ग्रीष्मकाल में मेघ की तरह प्रिय होता है। फल-वृक्ष को अण्डे से पैदा होने वाले प्राणियों की तरह उसका बहुत लोग उपयोग ( या भोग ) करते हैं ॥१॥

दायक शशराज तथा शत्रुओं का दमन करने वाले राजा की तरह कीर्तिशब्द को तथा तीनों लोकों में पूजे गये हित को प्राप्त करता है ॥२॥

दायक अनाथों के लिए नाथ के रूप में होता है, सब की प्रीति बढ़ाने वाला होता है तथा हमेशा सौ ( गुने ) सुख का सहवास होता है ॥३॥

---

[1] प्रस्तुत गाथायें सोमपिय द्वारा रचित सद्धम्मोपायन ( १२-१३वीं शताब्दी ) से उद्धृत की गयी हैं। इस ग्रन्थ में कुल ६२९ गाथायें है और उन गाथाओं में दुराचार के दुष्परिणाम तथा सदाचार के सुपरिणाम का ओजपूर्ण शैली में वर्णन किया गया है। यद्यपि इसका विषय गद्य ग्रन्थों में पहले से ही विद्यमान था किन्तु उसे काव्य रूप देने में कवि को पर्याप्त सफलता मिली है। इस पाठ में दान का माहात्म्य बताया गया है

सेट्ठो ति सम्मतो होति दुट्ठेहि च अधंसियो।
इट्ठदो ति मुदा लोको पहट्ठो तं उदिक्खति ॥ ४ ॥

यं यं दिसं दानपति रित्तहत्थो व गच्छति।
साभिसङ्खारिका तस्स सुलभा होन्ति पच्चया ॥ ५ ॥

सब्बानत्थावहे अत्थे अत्थिकानं ददं अहं।
आनिसंसोदधिप्पत्तो सफलं जीवितं मम ॥ ६ ॥

इच्चेवं सरमानो सो अत्तनो चागसम्पदं।
अतिहट्ठो उदग्गो व सदा जीवति दायको ॥ ७ ॥

यं हि दानपति दीनं याचकं समुपागतं।

(संस्कृतच्छाया)

श्रेष्ठ इति सम्मतो भवति दुष्टैश्चाऽध्वंसितः।
इष्टद इति मुदा लोकः प्रहृष्टस्तमुदीक्षते ॥४॥
यां यां दिशां दानपती रिक्तहस्त एव गच्छति।
साभिसंस्कारकास्तस्य सुलभा भवन्ति प्रत्ययाः ॥५॥
सर्वानर्थावहानर्थानर्थिकेभ्यो ददद‌हम्।
आनिशंसोदधिप्राप्तः सफलं जीवितं मम ॥६॥
इत्येवं स्मरन् स आत्मनः त्यागसम्पदम्।
अतिहृष्ट उदग्र इव सदा जीवति दायकः ॥७॥
यं हि दानपतिर्दीनं याचकं समुपागतम्।

( हिन्दी-अनुवाद )

(दायक) श्रेष्ठ माना जाता है, दुष्टों द्वारा अपमानित नहीं होता है। लोक उसको 'इष्ट को देने वाला है' इस प्रकार आनन्द एवं खुशी से देखता है ॥४॥

दानपति जिस-जिस दिशा में खाली हाथ ही जाता है, उसके लिए कार्य को पूर्ण करने वाले कारण आसानी से मिल जाते हैं ॥५॥

सभी प्रकार के अनर्थों से परिपूर्ण धन को चाहने वालों को देता हूँ मैंने प्रशंसा रूपी समुद्र को प्राप्त कर लिया है ( और अब ) मेरा जीवन सफल है ॥ ६ ॥

इस प्रकार अपने त्याग की सम्पदा को स्मरण करता हुआ वह अत्यन्त प्रसन्न एवं मनोहर दायक अपना सारा जीवन व्यतीत करता है ॥ ७ ॥

दानपति पास में आये हुए दीन याचक को हाथ में धन लिए हुए देखता है,

**लद्धत्थं पस्सती हत्थं ततो किं विपुलं फलं ॥ ८ ॥**

**दीनस्स दानमासज्ज तुट्ठं इट्ठत्थसिद्धिया ।**
**सुफुल्लकमलोभासं दस्सनीयतरं मुखं ॥ ९ ॥**

**दाता दिस्वानुभवति लद्धासाधारणं सुखं ।**

**अलं दानफलं एतं नो चे पि परलोकियं ॥१०॥**

**सन्दिट्ठिकं दानफलं अनन्तं एवमादिकं ।**
**परलोकफलं तस्स को समत्थोवगाहितुं ॥११॥**

(संस्कृतच्छाया)

लब्धार्थं पश्यति हस्तं ततः किं विपुलं फलम् ॥८॥

दीनस्य दानमासाद्य तुष्टं इष्टार्थसिद्धया ।
सुफुल्लकमलावभासं दर्शनीयतरं मुखम् ॥९॥

दाता दृष्ट्वा अनुभवति लब्धाऽसाधारणं सुखम् ।
अलं दानफलमेतद् नो चेदपि पारलौकिकम् ॥१०॥

सान्दृष्टिकं दानफलमनन्तमेवमादिकम्
परलोकफलं तस्य कः समर्थोऽवगाहितुम् ॥११॥

( हिन्दी-अनुवाद )

तो उससे बड़ा फल और क्या है ॥ ८ ॥

दान को प्राप्त कर इष्टार्थ सिद्धि से तुष्ट, फूले या सुविकसित कमल की तरह चमक से युक्त अधिक दर्शनीय दीन के मुख को देखकर दाता जिस असाधारण सुख का अनुभव करता है, यहीं दान का पर्याप्त फल है, यदि पारलौकिक फल न भी हो। इत्यादि प्रकार से इसी जन्म में दान के अनन्त फल हैं। ( तो फिर ) उस ( दान ) के परलोक फल को समझने के लिये कौन समर्थ है ॥ ९-११ ॥

———

## २६. कर्म-परिपाकः[1]

देवासुरमनुस्सेसु हिंसायप्पायुको नरो ।
दीघायुको त्वहिंसाय तस्मा हिंसं विवज्जये ॥ १ ॥

कुट्ठक्खयजरुम्मादा ये (च) ञ्ञे रोगा पाणिनं ।
वधा-ताळन-बन्धेहि होन्ति ह तेसु जन्तुसु ॥ २ ॥

हारको यो परत्थानं न च किञ्चि पयच्छति ।
महता विरियेनापि धनं सो नाधिगच्छति ॥ ३ ॥

(संस्कृतच्छाया)

देवासुरमनुष्येषु हिंसया अल्पायुष्को नरः ।
दीर्घायुष्कस्त्वहिंसया तस्मात् हिंसां विवर्जयेत् ॥१॥

कुष्ठक्षयजरोन्मादा ये चान्ये रोगाः प्राणिनाम् ।
वध-ताडन-बन्धैः भवन्ति हि तेषु जन्तुषु ॥२॥

हारको यः परार्थानां न च किञ्चित् प्रयच्छति ।
महता वीर्येणापि धनं स नाधिगच्छति ॥३॥

( हिन्दी-अनुवाद )

मनुष्य हिंसा से देव, असुर तथा मनुष्यों में अल्पायु वाला होता है किन्तु अहिंसा से दीर्घायु वाला । इसलिए ( वह ) हिंसा छोड़ दे ॥ १ ॥

प्राणियों के लिए जो कुष्ठ, क्षय, जरा उन्माद और दूसरे रोग ( होते हैं वे ) निश्चित रूप से उन जीवों में वध, ताड़न एवं बन्ध ( के फल ) से होते हैं ॥ २ ॥

जो दूसरों के धन का चोर है, और कुछ भी ( दान ) नहीं देता है । वह बहुत ज्यादा उद्योग से भी धन को प्राप्त नहीं करता है ॥ ३ ॥

---

१. प्रस्तुत गाथायें पञ्चगतिदीपन ( मनुस्सकण्ड ) से उद्धृत की गई हैं । पञ्चगति-दीपन में कुल ११४ गाथायें है और उनमें पाँच गतियों का वर्णन है । किस अच्छे या बुरे काम से कौन सी अच्छी या बुरी गति मिलती है—यही इसका मुख्य विषय है । इसकी भाषा सरल एवं स्वाभाविक है तथा प्रसाद गुण से परिपूर्ण है । इस पाठ में मनुष्यों की विभिन्न अवस्थाओं के कारण बतलाये गये हैं ।

अदिन्नं धनमादाय दानानि च ददाति यो।
सो पेच्च धनवा हुत्वा पुन जायति निद्धनो ॥ ४ ॥

न हारको न दाता यो न हतिकपणो जनो।
किच्छेन महता दब्बं थिरं सो लभते धुवं ॥ ५ ॥

हारको न परत्थानं चागवा वीतमच्छरो।
अहारियं बहुं वित्तं इद्धं सो लभते नरो ॥ ६ ॥

परदारेसु संसट्ठं यो न वारेति मानसं।
सारज्जति चनङ्गेसु नारित्तं याति सो पुमा ॥ ७ ॥

(संस्कृतच्छाया)

अदत्तं धनमादाय दानानि च ददाति यः।
सः प्रेत्य धनवान् भूत्वा पुनर्जायते निर्धनः ॥४॥

न हारको न दाता यो न ह्यतिकृपणो जनः।
कृच्छ्रेण महता द्रव्यं स्थिरं स लभते ध्रुवम् ॥५॥

हारको न परार्थानां त्यागवान् वीतमत्सरः।
अहार्यं बहु वित्तमृद्धं स लभते नरः ॥६॥

परदारेषु संसृष्टं यो न वारयति मानसम्।
संरज्यते चानङ्गेषु नारीत्वं याति स पुमान् ॥७॥

( हिन्दी-अनुवाद )

जो मनुष्य विना दिये हुए धन को लेकर दान देता है, वह परलोक में धनवान् होकर पुनः निर्धन हो जाता है ॥ ४ ॥

जो मनुष्य न चोर है, न दाता है (और) न अधिक कंजूस है, वह कष्ट से धन को पाता है, किन्तु वह धन ध्रुव और स्थायी होता है ॥ ५ ॥

जो मनुष्य दूसरों के धन को न चुराने वाला, त्याग करने वाला तथा मात्सर्य से रहित होता है, वह मनुष्य ऋद्धिसम्पन्न नहीं चुराये जाने वाले बहुत अधिक धन को पाता है ॥६॥

जो दूसरों की स्त्रियों में अनुरक्तता को मन से नहीं छोड़ता है, ( तथा ) कामों में लिप्त रहता है वह पुरुष ( अगले भव में ) नारीपन को प्राप्त होता है ॥ ७ ॥

**यो तु सम्मा निवातङ्कं ब्रह्मचरियं निसेवति ।**
**तेजस्सी सुगुणो भोगी देवेहि पि सम्पूजितो ॥ ८ ॥**

**दळ्हस्सति असम्मूळ्हो विरतो मज्जपानतो ।**
**जायते सच्चवादी च यसस्सी सुखसंयुतो ॥ ९ ॥**

**भिन्नानमपि सत्तानं भेदन्नेव करोति यो ।**
**अभेज्जपरिवारो सो जायते थिरमानसो ॥ १० ॥**

**जळो विज्जासु मच्छेरो भवे मूगो पियाप्पियो ।**
**जायते बधिरो मूळ्हो हितवाक्यब्भुसूयको ॥ ११ ॥**

(संस्कृतच्छाया)

यस्तु सम्यग् निवाताङ्कं ब्रह्मचर्यं निषेवते ।
तेजस्वी सुगुणो भोगी देवैरपि सम्पूजितः ॥८॥

दृढस्मृतिः असम्मूढो विरतो मद्यपानतः ।
जायते सत्यवादी च यशस्वी सुखसंयुतः ॥९॥

भिन्नानामपि सत्त्वानां भेदं नैव करोति यः ।
अभेद्यपरिवारः स जायते स्थिरमानसः ॥१०॥

जडो विद्यासु मत्सरो भवेद् मूकः प्रियाप्रियः ।
जायते बधिरो मूढो हितवाक्याभ्यसूचकः ॥११॥

( हिन्दी-अनुवाद )

जो सच्चे एकान्त ब्रह्मचर्य का सेवन करता है, वह तेजस्वी, अच्छे गुणों वाला भोगी देवताओं द्वारा भी पूजा जाता है ॥ ८ ॥

दृढ़ स्मृतिमान्, मूढ़ता से दूर, मद्यपान से विरत (व्यक्ति) सत्यवादी, यशस्वी तथा सुख से युक्त होता है ॥ ९ ॥

फूटे हुए प्राणियों में जो फूट को नहीं करता है वह स्थिर मन तथा अभेद्य परिवार वाला होता है ॥ १० ॥

ईर्ष्या करने वाला विद्याओं में मूर्ख होता है, प्रिय तथा अप्रिय—दोनों बोलने वाला गूंगा होता है, हित वाक्य से जलने वाला मूर्ख व्यक्ति बहिरा होता है ॥ ११ ॥

**दुक्खं पापस्स पुञ्ञस्स सुखं मिस्सस्स मिस्सकं ।**
**ञेय्यं सदिसनिस्सन्दं कम्मानं सकलं फलं ॥१२॥**

(संस्कृतच्छाया)

दुःखं पापस्य पुण्यस्य सुखं मिश्रस्य मिश्रकम् ।
ज्ञेयं सदृशनिष्यन्दं कर्मणां सकलं फलम् ॥१२॥

( हिन्दी-अनुवाद )

पाप का दुःख, पुण्य का सुख तथा पुण्य-पाप का सुख-दुःख—इस प्रकार सभी कर्मों के फल ( कर्म के ) समान रस वाले जानना चाहिए ।

———

## ३०. सुभाषितानि[1]

एकयामं सये राजा, द्वियामञ्चेव पण्डितो ।
घरावासो तियामञ्च, चतुयामञ्च याचको ॥ १ ॥

धनवा सुतवा राजा नदी वेज्जो तथा इमे ।
पञ्च यत्थ न विज्जन्ति न तत्थ दिवसं वसे ॥ ३ ॥

यस्मि पदेसे न मानो न पेमं न च बन्धवा ।
न च विज्जागमो कोचि न तत्थ दिवसं वसे ॥ ३ ॥

(संस्कृतच्छाया)

एकयामं स्वपेत् राजा द्वियामञ्चैव पण्डितः ।
गृहावासः त्रियामञ्च चतुर्यामञ्च याचकः ॥१॥
धनवान् श्रुतवान् राजा नदी वैद्यस्तथा इमे ।
पञ्च यत्र न विद्यन्ते न तत्र दिवसं वसेत् ॥२॥
यस्मिन् प्रदेशे न मानो न प्रेम न च बान्धवाः ।
न च विद्यागमः कश्चित् न तत्र दिवसं वसेत् ॥३॥

( हिन्दी-अनुवाद )

राजा को एक पहर सोना चाहिए, पण्डित को दो पहर सोना चाहिए, घर में रहने वाले ( गृहस्थ ) को तीन पहर सोना चाहिए तथा भिखारी को चार पहर ( पूरी रात ) सोना चाहिए ॥ १ ॥

जहाँ पर धनवान्, विद्वान्, राजा, नदी तथा वैद्य—ये पाँच न हों वहाँ पर (एक) दिन ( भी ) नहीं रहना चाहिए ॥ २ ॥

जिस प्रदेश में न मान है, न प्रेम है, न बन्धु ( निकट-सम्बन्धी ) हैं और न विद्या की प्राप्ति है, वहाँ एक दिन भी नहीं रहना चाहिए ॥ ३ ॥

---

प्रस्तुत गाथायें बरमा के प्रसिद्ध विद्वान् चतुरङ्गबल (१५वीं शताब्दी) द्वारा रचित लोकनीति ( राजकण्ड ) से उद्धृत की गई हैं । पालि साहित्य में नीति शास्त्रों के अभाव की पूर्ति हेतु लेखक ने नीति शतक ( चाणक्य ) आदि अनेक ग्रन्थों में उपलब्ध परम्परागत नीति वाक्यों को पालि भाषा में परिवर्तित करके इस ग्रन्थ की रचना की है ।

अपुत्तकं घरं सुञ्ञं, रट्ठं सुञ्ञं अराजकं।
असिप्पस्स मुखं सुञ्ञं सब्बसुञ्ञं दलिद्दतं ॥ ४ ॥

नट्ठो यति असन्तुट्ठो, सन्तुट्ठो च महीपति।
सलज्जा गणिकानट्ठा, निल्लज्जा कुलधीतिका ॥ ५ ॥

पक्खीनं बलमाकासे मच्छानमुदके बलं।
दुब्बलस्स बलं राजा कुमारानं रुदं बलं ॥ ६ ॥

सकिं वदन्ति राजानो सकिं समणब्राह्मणा।
सकिं सप्पुरिसा लोके एस धम्मो सनन्तनो ॥ ७ ॥

बहवो यत्थ नेत्तारो सब्बे पण्डितमानिनो।

(संस्कृतच्छाया)

अपुत्रकं गृहं शून्यं राष्ट्रं शून्यम् अराजकम्।
अशिल्पस्य मुखं शून्यं सर्वशून्यं दरिद्रत्वम् ॥४॥

नष्टो यतिरसन्तुष्टः सन्तुष्टश्च महीपतिः।
सलज्जा गणिका नष्टा निर्लज्जा कुलदुहितृका ॥५॥

पक्षिणां बलमाकाशे मत्स्यानामुदके बलम्।
दुर्बलस्य बलं राजा कुमाराणां रोदनं बलम् ॥६॥

सकृद् वदन्ति राजानः सकृद् श्रमणब्राह्मणाः।
सकृत् सत्पुरुषा लोके एष धर्मः सनातनः ॥७॥
बहवो यत्र नेतारः सर्वे पण्डितमानिनः।

( हिन्दी-अनुवाद )

बिना पुत्र के घर शून्य है, बिना राजा के राष्ट्र शून्य है, बिना शिल्प वाले का मुख शून्य है तथा दरिद्रता सर्व ( पूर्ण ) शून्य है ॥ ४ ॥

असन्तुष्ट योगी नष्ट हो जाता है, सन्तुष्ट राजा नष्ट हो जाता है, लजीली वेश्या नष्ट हो जाती है ( तथा ) बेशरम कुल-कन्या नष्ट हो जाती है ॥ ५ ॥

पक्षियों का बल आकाश में होता है, मछलियों का बल पानी में होता है, दुर्बल का बल राजा है ( तथा ) बच्चों का बल रोना है ॥ ६ ॥

संसार में राजा एक बार कहते हैं, श्रमण-ब्राह्मण एक बार कहते हैं ( तथा ) सज्जन एक बार कहते हैं—यह सनातन ( नित्य ) धर्म है ॥ ७ ॥

जहाँ बहुत-से नेता होते हैं, सभी अपने को पण्डित मानने वाले होते हैं ( तथा )

सब्बे महन्तमिच्छन्ति तेसं कम्मं विनस्सति ॥ ८ ॥
पिट्ठितोक्कं निसेवेय्य कुच्छिना व हुतासनं ।
सामिकं सब्बभावेन परलोकं अमोहकं ॥ ९ ॥
अग्गि आपो इत्थि मूळ्हो सप्पो राजकुलानि च ।
अपयन्तेन गन्तब्बं पच्चेकं पाणहारको ॥ १० ॥
दुट्ठभरियाय संवासो पदुट्ठचित्तदासको ।
ससप्पो च घरे वासो मच्चु एव न संसयो ॥ ११ ॥
मूळ्हसिस्सोपदेसेन कुनारीभरनेन च ।
असतं सप्पयोगेन पण्डितोप्यवसीदति ॥ १२ ॥

( संस्कृतच्छाया )

सर्वे महान्तमिच्छन्ति तेषां कर्म विनश्यति ॥ ८ ॥
पृष्ठतोऽर्कं निषेवेत कुक्षिनैव हुताशनम् ।
स्वामिकं सर्वभावेन परलोकममोहकम् ॥ ९ ॥
अग्निरापः स्त्री मूढः सर्पो राजकुलानि च ।
अपयाता गन्तव्यं प्रत्येकं प्राणहारकः ॥ १० ॥
दुष्टभार्यया संवासः प्रदुष्टचित्तदासकः ।
ससर्पश्च गृहे वासः मृत्युरेव न संशयः ॥ ११ ॥
मूढशिष्योपदेशेन कुनारीभरणेन च ।
असतां सम्प्रयोगेन पण्डितोऽप्यवसीदति ॥ १२ ॥

( हिन्दी-अनुवाद )

सभी बड़प्पन चाहते हैं, उनका कार्य नष्ट हो जाता है ॥ ८ ॥

सूर्य को पीठ ( पीछे ) से सेवन करे, अग्नि को पेट ( आगे ) से सेवन करे, स्वामी को सभी तरह से सेवन करे ( तथा ) परलोक को मोह रहित (मार्ग) से सेवन करे ॥९॥

अग्नि, जल, स्त्री, मूर्ख, सर्प तथा राजकुलों को छोड़कर जाना चाहिए ( क्योंकि इनमें से ) प्रत्येक प्राणों का हरण करने वाला है ॥ १० ॥

दुष्ट औरत के साथ संवास, प्रदुष्ट चित्त से युक्त दास वाला, घर में सर्प के साथ रहना—ये मृत्यु ही हैं इसमें सन्देह नहीं ॥ ११ ॥

मूर्ख शिष्य को ( दिये गये ) उपदेश से, दुष्ट स्त्री को पालने से ( तथा ) दुर्जनों के सम्पर्क से पण्डित व्यक्ति भी दुःखी होता है ॥ १२ ॥

———

# वंश-साहित्य[1]

## ३१. अरक्षितं तिष्ठति दैवरक्षितम्[2]

**उम्मादचित्तायाणत्ता दासी आदाय दारकं ।**
**समुग्गे पक्खिपित्वान द्वारमण्डलकं अगा ॥ १ ॥**

(संस्कृतच्छाया)

उन्मादचित्रयाज्ञप्ता दासो आदाय दारकम् ।
समुद्गे प्रक्षिप्य द्वारमण्डलकमगात् ॥१॥

( हिन्दी-अनुवाद )

उन्माद चित्रा की आज्ञानुसार दासी बच्चे को एक टोकरी में रखकर द्वारमण्डलक ( गाँव ) को गई ।। १ ।।

---

१. पालि साहित्य में त्रिपिटक एवं उसकी अट्ठकथाओं के अतिरिक्त जो वाङ्मय हैं उसमें वंश-साहित्य का अपना स्थान है । इसकी तुलना संस्कृत के 'पुराण-इतिहास' से की जा सकती है । इतना अवश्य उल्लेखनीय हैं कि 'पुराण-इतिहास' से 'वंश-साहित्य' का ऐतिहासिक महत्त्व अपेक्षाकृत अधिक है । बौद्ध भिक्षु केवल त्रिपिटक एवं उसकी अट्ठकथाओं की सुरक्षा में ही सतर्क नहीं थे अपितु उन्होंने बौद्ध संघ से सम्बन्धित इतिहास को भी सुरक्षित रखने का प्रयास किया । इस इतिहास सम्बन्धी विवरण में, जिसमें वंश-साहित्य का प्रमुख स्थान है, भिक्षुओं ने न केवल श्रीलंका को भारत से सम्बन्धित किया अपितु उन्होंने श्रीलंका का सम्बन्ध भगवान् बुद्ध से भी जोड़ा है । साथ ही वंश-साहित्य में यत्र-तत्र अतिरंजनामय एवं अलौकिक वर्णन भी हैं । फिर भी इतिहास-निर्माण में वंश-साहित्य से पर्याप्त सहायता ली जा सकती है । वंश-साहित्य के ग्रन्थों में उपलब्ध कालानुक्रम पाश्चात्य ऐतिहासिक ग्रन्थों के कालानुक्रम से किसी भी तरह कम नहीं हैं ।

२. प्रस्तुत गाथायें महानाम द्वारा रचित 'महावंस' ( पाँचवीं शताब्दी ) से उद्धृत को गई है । भाषा एवं शैली की दृष्टि से महावंस पालि का श्रेष्ठ वंश-ग्रन्थ है । इसमें ई० पू० पाँचवीं शताब्दी से ईसा की चौथी शताब्दी तक का लेखा है । पाण्डुवासुदेव की पुत्री चित्रा को देखकर मंत्र-परम्परागत ब्राह्मणों ने भविष्यवाणी की थी कि इसका लड़का राज्य के लिए अपने मामों की हत्या करेगा । फलतः चित्रा के भाई उसके पुत्र को मारने का प्रयास करते हैं किन्तु वह सुरक्षित रहता है । इस वर्णन से कृष्ण एवं कंस की कहानी याद आ जाती है ।

राजपुत्ता च मिगवं गता तुम्बरकन्दरे।
दिस्वा दासिं 'कुहिं यासि ? किमेतं ?' ति च पुच्छिसुं ॥ २ ॥

'द्वारमण्डलकं यामि धीतु मे गुळपूवकं'।
इच्चाह 'आरोपेही' ति राजपुत्ता तमब्रवुं ॥ ३ ॥

चित्तो च काळवेलो च तस्सारक्खाय निग्गता।
महन्तं सूकरं तेसं तं खणं येव दस्सयुं ॥ ४ ॥

ते तं समनुबन्धिसु, सा तमादाय तत्र गा।
दारकञ्च सहस्सञ्च आयुत्तस्स अदा रहो ॥ ५ ॥

( संस्कृतच्छाया )

राजपुत्राश्च मृगव्यं गता तुम्बरकन्दरे।
दृष्ट्वा दासीं 'कुत्र यासि ? किमेतत्' इति चाप्राक्षुः ॥२॥

'द्वारमण्डलकं यामि दुहितुर्मे गुडापूपकम्'।
इत्याह 'अवरोपय' इति राजपुत्राः तामब्रुवन् ॥३॥

चित्रश्च कालवेलश्च तस्य आरक्षायै निर्गतौ।
महान्तं शूकरं तेभ्यः तत् क्षणमेवादीदृशताम् ॥४॥

ते तं समन्वभान्त्सुः सा तमादाय तत्रागात्।
दारकञ्च सहस्रञ्च आयुक्तायादात् रहः ॥५॥

( हिन्दी-अनुवाद )

राजपुत्र तुम्बर कन्दर वन में शिकार खेलने गये थे। ( उन्होंने ) दासी को देखकर पूछा—कहाँ जाती है ? यह क्या है ? ॥ २ ॥

वह बोली—द्वार मण्डलक को जाती हूँ और इसमें बेटी के लिए गुड़ के पुए हैं। राजकुमारों ने कहा—उतारो ॥ ३ ॥

उस ( बच्चे ) की रक्षा के लिए चित्र और कालवेल ( दोनों यक्षों ) ने उसी क्षण एक बड़ा भारी सूअर उनके लिए निकला दिखाया ॥ ४ ॥

उन ( राजकुमारों ) ने उस ( सूअर ) का पीछा किया, वह ( दासी ) उस ( बच्चे ) को लेकर चल दी। वहाँ पहुँचकर उसने एकान्त में बालक तथा हजार ( मुद्रा ) नियुक्त आदमी को दिये ॥ ५ ॥

तस्मि येव दिने तस्स भरिया जनयी सुतं।
'यमके जनयी पुत्ते भरिया मे' ति पोसि तं॥ ६॥

सो सत्तवस्सिको चापि तं विजानिय मातुला।
हन्तुं सरसि कीळन्ते दारके च पयोजयुं॥ ७॥

जलट्ठं रुक्खसुसिरं जलच्छादितछिद्दकं।
निमुज्जमानो छिद्देन पविसित्वा चिरट्ठितो॥ ८॥

ततो तथेव निक्खम्म कुमारो सेसदारके।
उपेच्च पुच्छियन्तो पि वञ्चेतञ्ञे वचोहि सो॥ ९॥

मनुस्सेहागताहे सो निवासेत्वान वत्थकं।

( संस्कृतच्छाया )

तस्मिन्नेव दिने तस्य भार्या अजीजनत् सुतम्।
'यमकौ अजीजनत् पुत्रौ भार्या मे' इत्यपुषत् तम्॥६॥

स सप्तवार्षिकश्चापि तं विज्ञाय मातुलाः।
हन्तुं सरसि क्रीडतः दारकान् च प्रायूयुजन्॥७॥

जलस्थं वृक्षशुषिरं जलाच्छादितछिद्रकम्।
निमज्जन् छिद्रेण प्रविश्य चिरस्थितः॥८॥

तथा तथैव निष्क्रम्य कुमारोऽशेषदारकान्।
उपेत्य पृच्छ्यमाणोऽपि वञ्चयतेऽन्यान् वचोभिः सः॥९॥

मनुष्याणामिहाऽगतानामहनि स निवस्य वस्त्रकम्।

( हिन्दी अनुवाद )

उसी दिन उसकी स्त्री को बच्चा हुआ। 'मेरी स्त्री को जुड़वा पुत्र हुए हैं' इस प्रकार ( प्रसिद्ध कर ) उस ( बालक ) को पाला॥ ६॥

जब वह सात वर्ष का हुआ तब मामों ने उसे जानकर तालाब में खेलते हुए (सभी) बालकों को मारने के लिए ( अपने आदमियों को ) नियुक्त किया॥ ७॥

वह बालक डुबकी लगाकर एक जल में स्थित वृक्ष की जल से ढकी हुई पोल में प्रविष्ट होकर वहीं देरतक ठहरा रहता था॥ ८॥

फिर उसी तरह ( डुबकी लगाकर ) बाहर आने पर जब और बालक उससे पूछते थे, तो वह उनको और बातें कह कर बहला देता था॥ ९॥

मनुष्यों के आने के दिन वह कुमार ( अपने ) वस्त्रों को पहिनकर पानी में प्रविष्ट

कुमारो वारिमोग्गय्ह सुसिरम्हि ठितो अहु ॥१०॥

वत्थकानि गणेत्वा ते मारेत्वा सेसदारके ।
गन्त्वा आरोचयुं 'सब्बे दारका मारितो' इति ॥११॥

गतेसु तेसु सो गन्त्वा आयुत्तकघरं सकं ।
वसं अस्सासितो तेन अहु द्वादसवस्सिको ॥१२॥

पुन सुत्वान जीवन्तं कुमारं तस्स मातुला ।
तत्थ गोपालके सब्बे मारेतुं सन्नियोजयुं ॥१३॥

तस्मि अहनि गोपाला लद्धा एकं चतुप्पदं ।
अग्गिं आहरितुं गामं पेसेसुं तं कुमारकं ॥१४॥

( संस्कृतच्छाया )

कुमारो वारि अवगाह्य शुषिरे स्थितोऽभूत् ॥१०॥

वस्त्रकानि गणयित्वा तान् मारयित्वा अशेषदारकान् ।
गत्वा आरोचिषत् 'सर्वे दारका मारिता' इति ॥११॥

गतेषु तेषु स गत्वा आयुक्तकगृहं स्वकम् ।
वसन् आश्वासितस्तेनाभूद् द्वादशवार्षिकः ॥१२॥

पुनः श्रुत्वा जीवन्तं कुमारं तस्य मातुलाः ।
तत्र गोपालकान् सर्वान् मारयितुं सन्न्ययूयुजन् ॥१३॥

तस्मिन्नहनि गोपाला लब्ध्वा एकं चतुष्पदम् ।
अग्निमाहर्तुं ग्रामं प्रैषिषन् तं कुमारकम् ॥१४॥

( हिन्दी-अनुवाद )

हो पोल में जाकर छिप गया ॥ १० ॥

वस्त्रों की गिनती कर बाकी सब बालकों को मारकर ( राजा को ) जाकर उन्होंने कहा—सब बालक मार डाले गये ॥ ११ ॥

उनके चले जाने पर वह ( कुमार ) अपने पालने वाले के घर जाकर उससे आश्वासित हो रहता हुआ बारह वर्ष का हो गया ॥ १२ ॥

कुमार को जीवित सुन उसके मामों ने फिर वहाँ सब ग्वालों को मार डालने को ( अपने आदमियों के लिए ) नियुक्त किया ॥ १३ ॥

उसी दिन उन ग्वालों ने एक चतुष्पाद ( शिकार ) को पाकर उस कुमार को आग लाने के लिए गाँव में भेजा ॥ १४ ॥

**सो गन्त्वा घरमायुत्तपुत्तकं येव पेसयि ।**
**'पादा रुजन्ति मे, नेहि अग्गिं गोपालसन्तिकं ।।१५।।**
**तत्थ अङ्गारमंसञ्च खादिस्ससि तुवं' इति ।**
**नेसि तं वचो सुत्वा अग्गिं गोपालसन्तिकं ।।१६।।**
**तस्मिं खणे पेसिता ते परिक्खिपिय मारयुं ।**
**सब्बे गोपे, मारयित्वा मातुलानं निवेदयुं ।।१७।।**

( संस्कृतच्छाया )

स गत्वा गृहमायुक्तपुत्रकमेव प्रैषिषत् ।
'पादौ रुजतो मे नयाग्निं गोपालान्तिकम् ।।१५।।
तत्राङ्गारमांसञ्च खादिष्यसि त्वमिति ।
अनैषीत् स तत् वचः श्रुत्वाग्निं गोपालान्तिकम् ।।१६।।
तस्मिन्नेव क्षणे प्रेषितास्ते परिक्षिप्य अमीमरन् ।
सर्वान् गोपान्, मारयित्वा मातुलेभ्यः न्यवीविदन् ।।१७।।

( हिन्दी-अनुवाद )

घर जाकर उसने अपने पालने वाले के लड़के को ही ( यह कहकर ) भेज दिया कि 'मेरे पैर दुखते हैं, ग्वालों के पास अग्नि ले जाओ । वहाँ तुम अङ्गार पर भुने हुए मांस को खाओगे ।' उसके वचन सुनकर वह ग्वालों के पास आग ले गया ।। १५-१६ ।।

उसी क्षण भेजे गये उन ( आदमियों ) ने सब ग्वालों को घेर कर ( मार डाला और ) मारकर मामों से ( जाकर ) निवेदन किया ।



## ३२. बुद्ध-निर्घोष:[1]

ततो सो सरदकालनिम्मलचन्दमण्डलो विय जननयनचेतोरसायनो सुकतसतसुविहितबहुविधलक्खणानुव्यञ्जनपतिमण्डितदेहो पसादावनतानेकसतसहस्सब्रह्मसुरासुरोरगकिन्नरनरमोळिमालालङ्कतचरणयुगलो पसादविम्हयापुण्णबुधविबुधमनुजसताभिगीयमानथुतिवचनो सरदरजनीकरसहस्सरंसिमपहासकन्तितेजो कुलिससहस्सदुल्लभसारभावो गगनतलनिब्बिकारो सलिलनिधिगम्भीरो

(संस्कृतच्छाया)

ततः सः शरत्कालनिर्मलचन्द्रमण्डल इव जननयनचेतोरसायनः सुकृतशतसुविहितबहुविधलक्षणानुव्यञ्जनप्रतिमण्डितदेहः प्रसादावनतानेकशतसहस्रब्रह्मसुरासुरोरगकिन्नरनरमौलिमालालङ्कृतचरणयुगलः प्रसादविस्मयापूर्णबुधविबुधमनुजशताभिगीयमानस्तुतिवचनः शरद्रजनीकरसहस्ररश्म्यपहासकान्तितेजाः कुलिशसहस्रदुर्लभसारभावो गगनतलनिर्विकारः सलिलनिधिगम्भीरः

( हिन्दी-अनुवाद )

तदनन्तर उस ( सिद्धार्थ ) ने पूर्व दिशा को देखते हुए वहाँ एक ( स्पष्ट ) आँगन के रूप में अनेक हजारों चक्रवालों के किनारों को देखा। वह ( सिद्धार्थ ) शरत् कालीन निर्मल चन्द्र-मण्डल की तरह था, मनुष्यों के नेत्रों एवं चित्तों को रसायन था, उसका शरीर अच्छी तरह से निर्मित सैकड़ों नाना लक्षणों एवं उपलक्षणों से सुशोभित था, उसका चरण-युगल प्रसन्नता से झुके हुए हजारों ब्रह्मा, सुर, असुर, उरग, किन्नर एवं मनुष्यों के मुकुट-समूह से अलंकृत था, उसकी प्रसन्नता एवं आश्चर्य से परिपूर्ण सैकड़ों निपुण देव एवं मनुष्यों द्वारा स्तुति की जा रही थी, उसका सौन्दर्य तेज शरत्-कालीन चन्द्रमा की हजारों किरणों के सौन्दर्य को तिरस्कृत कर रहा था, उसकी दृढ़ता हजारों वज्रों में भी दुर्लभ थी, वह आकाश की तरह निर्विकार तथा समुद्र की तरह गंभीर

१. प्रस्तुत गद्यांश सिंहली भिक्षु उपतिस्स ( उपतिष्य ) द्वारा रचित महाबोधिवंस (११वीं शताब्दी) से उद्धृत किया गया है। महाबोधिवंस में अनुराधपुर में आरोपित बोधि वृक्ष की कथा है। इसकी विषय-वस्तु प्राचीन स्रोतों पर आधारित है। महाबोधिवंस की भाषा एवं शैली पर संस्कृत गद्य महाकाव्य 'कादम्बरी' का पर्याप्त प्रभाव दृष्टिगोचर होता है। उद्धृत अंश में भगवान् बुद्ध द्वारा जन्म लेते ही किये गये 'मैं लोक में श्रेष्ठ हूँ' इस सिंहनाद का काव्यात्मक वर्णन है।

**सम्पत्तसकलपारमितामहण्णवपारो कारुञ्ञमिव देहबद्धो, अभिनीहारातिसयपरिपाकलाभी कुसलसम्भारभरितसन्तानविसेसो आवासो व गुणानं, निवासो व धम्मसरीरस्स, दिवसकरो व मोहन्धकारविधमनस्स, चक्खुरिव सब्बलोकस्स, पवाहो व करुणारसस्स, सन्तरणसेतु विय संसारसिन्धुस्स, आधारो व करुणाजलस्स, सागरो सन्तोसामतस्स, उपदेसको सिद्धिमग्गस्स, नाभि पञ्ञाचक्कस्स, उट्ठानवंसो धम्मद्धजस्स, फरसु तण्हालतागहनस्स, वळवानलो लोभअण्णवस्स, महामन्तो कोधभुजङ्गमस्स, दावानलो रागपल्लवस्स, पभवो पुञ्ञसञ्चयस्स पुरत्थिमं दिसमोलोकेन्तो तत्थ एकङ्गणानि अनेकचक्कवाळकोटिसहस्सानि दिस्वा एवं दसदिसमनुविलोकेन्तो अत्तना सममधिकमेकपुग्गलम्पि अदिस्वा**

(संस्कृतच्छाया)

सम्प्राप्तसकलपारमितामहार्णवपारः कारुण्यमिव देहबद्धोऽभिनीहारातिशयपरिपाकलाभी कुशलसम्भारभरितसन्तानविशेषः, आवास इव गुणानां, निवास इव धर्मशरीरस्य, दिवसकर इव मोहान्धकारविधमनस्य, चक्षुरिव सर्वलोकस्य, प्रवाह इव करुणारसस्य, सन्तरणसेतुरिव संसारसिन्धोः, आधार इव करुणाजलस्य, सागरः सन्तोषामृतस्य, उपदेशकः सिद्धिमार्गस्य, नाभिः प्रज्ञाचक्रस्य उत्थानवंशो धर्मध्वजस्य, परशुः तृष्णालतागहनस्य, वडवानलो लोभार्णवस्य, महामन्त्रः क्रोधभुजङ्गमस्य, दावानलो रागपल्लवस्य, प्रभवः पुण्यसञ्चयस्य पौरस्त्यां दिशमवलोकयन् तत्र एकाङ्गनानि अनेकचक्रवालकोटिसहस्राणि दृष्ट्वा एवं दशदिशमनुविलोकयन् आत्मनः सममधिकमेकपुद्गलमपि अदृष्ट्वा उत्तराभि-

( हिन्दी-अनुवाद )

था, उसने समस्त पारमिताओं रूपी समुद्र को पार कर लिया था, वह देह को धारण करने वाली दयालुता की तरह था, उसने दृढ़ संकल्प रूपी श्रेष्ठ फल को प्राप्त कर लिया था, वह पुण्य की सामग्री से भरे हुए चित्तविशेष से युक्त था। वह गुणों के आवास ( घर ), धर्म रूपी शरीर के निवास, मोह-रूपी अन्धकार को दूर करने के लिए सूर्य, समस्त लोक के नेत्र, करुणा रूपी रस के प्रवाह, संसारसमुद्र के पुल, (तथा) करुणा जल के आधार के समान था। वह सन्तोषामृत का समुद्र, सिद्धि मार्ग का उपदेशक, प्रज्ञा-चक्र की नाभि, धर्म रूपी झंडे का डंडा, तृष्णा रूपी घनी लता को फरसा, लोभ रूपी समुद्र को बड़वानल, क्रोध रूपी सर्प के लिए महामन्त्र, राग रूपी पल्लव के लिए दावानल, पुण्य समूह की उत्पत्ति रूप था। (इस प्रकार की विशेषताओं से युक्त उस सिद्धार्थ ने अनेक हजारों चक्रवालों के चरम भाग को) देखकर दस दिशाओं को देखता हुआ अपने समान या अपने से अच्छे एक भी मनुष्य को न देख नवीन नीर

**उत्तराभिमुखो ब्रह्मुना सेतच्छत्तं धारियमानो सुयामविबुधाधिपेन वालवीजनिया वीजियमानो तेन तेन देवराजेन रतनखचितमङ्गलखग्गं कनकपादुकं दिब्बमय-मुण्हीसं गहेत्वा परिवारितो तदहुजातो पि सोळसवस्सिको विय, नग्गो पि कासिकवत्थनिवत्थो विय, अनलङ्कतो पि चक्कवत्तिअलङ्कारेण अलङ्कतो विय, भूमिया गच्छन्तो पि आकासेन गच्छन्तो विय सकललोकस्स पञ्ञायन्तो सत्तपदवीतिहारेन गन्त्वा विजम्भमानो कमलकोसपरिमलमनोहरेण सहजाता-मोदेन सकलभुवनतलं परिवासेन्तो नवनीरभारगम्भीरजलधरधनिनिभं सधीरं गिरं निच्छारेत्वा 'अग्गोहमस्मि लोकस्सा' ति सब्बजिनवरचारितमुत्तमसीह-नादमकासि।**

( संस्कृतच्छाया )

मुखो ब्रह्मा श्वेतच्छत्रं धार्यमाणः सुयामविबुधाधिपेन बालवीजनेन वीज्य-मानः, तेन तेन देवराजेन रत्नखचितमङ्गलखड्गं कनकपादुकां दिव्यमयोष्णीषं गृहीत्वा परिवारितः, तदहोजातोऽपि षोडशवार्षिक इव, नग्नोऽपि काशिकवस्त्र-निवस्त इव, अनलङ्कृतोऽपि चक्रवर्त्यलङ्कारेणालङ्कृत इव, भूम्यां गच्छन्नपि आकाशेन गच्छन्निव, सर्वलोकाय प्रज्ञापयन् सप्तपदव्यतिहारेण गत्वा विजृम्भ-माणः कमलकोशपरिमलमनोहरेण सहजातामोदेन सकलभुवनतलं परिवासयन् नवनीरभारगम्भीरजलधरध्वनिनिभां धीरां गिरं निश्चार्य 'अग्रोऽहमस्मि लोकस्य' इति सर्वजिनवरचारितमुत्तमसिंहनादमकार्षीत्।

( हिन्दी-अनुवाद )

के भार से गम्भीर मेघ की ध्वनि के समान धीरता से युक्त वाणी को ( मुख से ) निकालते हुए 'मैं लोक में अग्र ( श्रेष्ठ ) हूँ' इस प्रकार समस्त जिनवरों के द्वारा किये गये उत्तम सिंहनाद को किया। ( उस समय उसके लिये ) ब्रह्मा सफेद छत्र धारण किये हुये थे, सुयाम देवों के राजा बालों से बने पंखे से हवा कर रहे थे, तत् तत् देवराज रत्न-जड़ित मङ्गलखड्ग, स्वर्ण-पादुका तथा दिव्य मुकुट लेकर ( उसे ) घेरे हुये थे। वह नवजात होते हुए भी सोलह वर्ष के समान प्रतीत हो रहा था, नग्न होते हुए भी काशी के बने वस्त्र पहिने हुए-जैसा था, अलङ्कृत न होते हुए भी चक्रवर्ती के अलंकारों से अलङ्कृत-जैसा था, भूमि पर चलते हुए भी आकाश में चलते हुए-जैसा था। समस्त लोक को प्रज्ञा-सी प्रदान करते हुए उसने सात कदम चलकर जम्हाई ली जिससे ( वह ) कमल के भीतर की मनोहर सुगन्ध के समान फैलने वाली सुगन्ध से समस्त लोक को सुगन्धित कर रहा था।

—०—

# ३३. पूज्यस्य सम्माननम्[1]

नरपति गुहसीवो तं मुनिन्दस्स धातुं
सकपुरमुपनेत्वा साधु सम्मानयन्तो ।
सुगतिगमनमग्गे पाणिनो योजयन्तो
सुचरितमभिरूपं सञ्चिनन्तो विहासि ॥ १ ॥

अगणितमहिमस्सुज्जेनिरञ्ञो तनूजो
पुरिमवयसि येवारद्धसद्धाभियोगो ।

( संस्कृतच्छाया )

नरपतिः गुहसीवः तं मुनीन्द्रस्य धातुं
स्वकपुरमुपनीय साधु सम्मानयन् ।
सुगतिगमनमार्गे प्राणिनो योजयन्
सुचरितमभिरूपं सञ्चिन्वन् व्यहार्षीत् ॥१॥

अगणितमहिम्नः उज्जयिनी-राजस्य तनूजः
पूर्ववयसि एव आरब्धश्रद्धाभियोगः ।

( हिन्दी-अनुवाद )

राजा गुहसीव मुनीन्द्र ( बुद्ध ) की उस ( शरीर- ) धातु को अपने नगर में लाकर ठीक से ( उसका ) सम्मान करता हुआ, प्राणियों को सुगति-गमन में कारणभूत मार्ग में लगाता हुआ तथा सुन्दर सुचरित्र से ( पुण्य को ) इकट्ठा करता हुआ रहने लगा ॥ १ ॥

असीमित महिमा वाले उज्जैनी के राजा का दन्तकुमार नामक पुत्र, जिसने थोड़ी ही उम्र में दृढ़ श्रद्धा को प्राप्त कर लिया था, दशबल ( बुद्ध ) की शरीर-धातु को

---

१. प्रस्तुत गाथायें सिंहली भिक्षु धम्मकित्ति महाथेर (महास्थविर धर्मकीर्ति) द्वारा रचित 'दाठावंस' (१३वीं शताब्दी) से उद्धृत की गई हैं। दाठावंस में बुद्ध की दन्त-धातु की कथा है। कलिंग के राजकुमार द्वारा लंका में बुद्ध के दाँतों का लाया जाना, लंका में कीर्तिश्री मेघवर्ण द्वारा उनका आदरपूर्वक ग्रहण करना तथा अनुराधपुर में लंका के राजा, भिक्षुसंघ एवं उपासकों द्वारा उनकी पूजा आदि इस ग्रन्थ की विषय-वस्तु है।

दसबलतनुधातुं पूजितुं तस्स रञ्ञो
पुरवरमुपयातो दन्तनामो कुमारो ॥ २ ॥

गुणजनितपसादं तं कलिङ्गाधिनाथं
निखिलगुणनिवासो सो कुमारो करित्वा ।
विविधमहविधानं साधु सम्पादयन्तो
अवसि सुगतधातुं अन्वहं वन्दमानो ॥३॥

अभवि च गुहसीवस्सावनीसस्स धीता
विकचकुवलयक्खी हंसकन्ताभियाता ।
वदनजितसरोजा हारिधम्मिल्लभारा
कुचभरनमितङ्गी हेममालाभिधाना ॥४॥

(संस्कृतच्छाया)

दशबलतनुधातुं पूजयितुं तस्य राज्ञः
पुरवरमुपयातो दन्तनामा कुमारः ॥२॥

गुणजनितप्रसादं तं कलिङ्गाधिनाथं
निखिलगुणनिवासः स कुमारः कृत्वा ।
विविधमहाविधानं साधु सम्पादयन्
अवात्सीत् सुगतधातुमन्वहं वन्दमानः ॥३॥

अभूच्च गुहसीवस्याऽवनीशस्य दुहिता
विकचकुवलयाक्षी हंसकान्ताऽभियाता ।
वदनसितसरोजा हारिधम्मिल्लभारा
कुचभरनमिताङ्गी हेममालाऽभिधाना ॥४॥

( हिन्दी-अनुवाद )

पूजने के लिए उस राजा के नगर में आया ॥ २ ॥

सम्पूर्ण गुणों का निवासभूत वह कुमार कलिङ्ग के उस राजा को अपने गुणों से प्रसन्न करके नाना उत्तम विधानों को ठीक से करता हुआ, प्रतिदिन सुगति की ( शरीर- ) धातु को पूजता हुआ रहने लगा ॥ ३ ॥

गुहसीव राजा की विकसित नीलकमल जैसी आँखों वाली, हंस के समान सुन्दर चाल वाली, कमल को भी मात करने वाले मुख वाली, सुन्दर बालों के जूड़ा वाली, भारी कुचों से झुके हुए शरीर वाली हेममाला नाम की कन्या थी ॥ ४ ॥

**अखिलगुणनिधानं बन्धुभावानुरूपं**
**सुविमलकुलजातं तं कुमारं विदित्वा ।**
**नरपति गुहसीवो अत्तनो धीतरं तं**
**अददि सबहुमानं राजपुत्तस्स तस्स ॥५॥**

**मनुजपति कुमारं धातुरक्खाधिकारे**
**पचुरपरिजनं तं सब्बथा योजयित्वा ।**
**गवमहिससहस्सादीहि सम्पीणयित्वा**
**सकविभवसरिक्खे इस्सरत्ते ठपेसि ॥६॥**

(संस्कृतच्छाया)

अखिलगुणनिधानं बन्धुभावानुरूपं
सुविमलकुलजातं तं कुमारं विदित्वा ।
नरपतिः गुहसीव आत्मनो दुहितरं ताम्
अदात् सबहुमानं राजपुत्राय तस्मै ॥५॥

मनुजपतिः कुमारं धातुरक्षाधिकारे
प्रचुरपरिजनं तं सर्वथा योजयित्वा ।
गोमहिषसहस्रादिभिः सम्प्रीण्य
स्वकविभवसदृक्ष ईश्वरत्वेऽतिष्ठिपत् ॥६॥

( हिन्दी-अनुवाद )

सम्पूर्ण गुणों के निधानरूप तथा बन्धु के स्वभाव के अनुरूप उस कुमार को अत्यन्त विमल कुल में उत्पन्न जानकर उस राज-पुत्र के लिए राजा गुहसीव ने अपनी कन्या को अत्यन्त सम्मान के साथ दे दिया ॥ ५ ॥

राजा ने पूर्णरूप से धातु की रक्षा के अधिकार में प्रचुर परिजन युक्त उस कुमार को नियुक्त कर हजारों गाय-भैंस आदि से ( देकर ) प्रसन्न कर अपने विभव के अनुरूप प्रभुत्व में लगा दिया ॥ ६ ॥

———

## ३४. राजधर्मः[1]

ततो कताभिसेको सो परक्कन्तमहीपति ।
सपञ्ञो इति चिन्तेसि पवरो अत्थदस्सिनं ॥१॥
लोकसासनसंवुद्धिविधानविमुखेहि तु ।
छन्दा दोसा भया मोहा यन्तेहि अगतिं भुसं ॥२॥
अबद्धकरगाहादिमहादुक्खविधायिहि ।
पुब्बराजूहि लोकोयं पीळितो बहुसो पुरा ॥३॥

( संस्कृतच्छाया )

ततः कृताभिषेकः स पराक्रान्तमहीपतिः ।
सप्रज्ञ इत्यचिचिन्तत् प्रवरोऽर्थदर्शिनाम् ॥१॥
लोकशासनसंवृद्धिविधानविमुखैस्तु ।
छन्दाद् दोषाद् भयाद् मोहाद् यद्भिरगतिं भृशम् ॥२॥
अबद्धकरग्राहादिमहादुःखविधायिभिः ।
पूर्वराजैर्लोकोऽयं पीडितो बहुशः पुरा ॥३॥

( हिन्दी-अनुवाद )

तब ( राज्य- ) अभिषिक्त, लाभ देखने वालों में श्रेष्ठ उस बुद्धिमान् पराक्रान्त राजा ने इस प्रकार विचारा ॥ १ ॥

लोकशासन की समृद्धि करने से विमुख, राग, द्वेष, भय तथा मोह से प्रायः बुरी गति को जाने वाले, बन्धन-हीन कर-ग्रहण आदि महादुःखों को देने वाले पुराने राजाओं के द्वारा यह देश पहले से बहुत अधिक पीडित है ॥ २-३ ॥

१. प्रस्तुत गाथायें चुल्लवंस (७३वें परिच्छेद) से ली गई हैं । महावंस ३७वें परिच्छेद की ५०वीं गाथा पर समाप्त हो जाता है तथा उसमें महासेन के शासन-काल तक का इतिहास आता है । उसके बाद का लंका का क्रमबद्ध इतिहास भी इसी ग्रन्थ के परिवर्द्धित अंश के रूप में बाद में उसके साथ ही जोड़ दिया गया । इस परिवर्द्धित अंश का नाम चुल्लवंस है । इसमें महावंस के आगे १९३५ ई० तक का लंका का इतिहास है । यह परिवर्द्धित अंश पाँच भिन्न भिन्न लेखकों द्वारा भिन्न भिन्न काल में लिखा गया है । प्रस्तुत अंश धम्मकित्ति ( धर्मकीर्ति ) द्वारा तेरहवीं शताब्दी के मध्य में लिखा गया है । इसमें पराक्रमबाहु प्रथम ( १२४०-१२७५ ) के शासन काल का वर्णन है ।

**यथा सुखी भवेय्याथ सासनं च महेसिनो ।**
**दुल्लद्धिसतमिस्सत्ता चिरं आविलतं गतं ॥४॥**
**निकायत्तयभेदेन भिन्नं नेकेहि भिक्खुहि ।**
**कुच्छिपूरणकिच्चेहि अलज्जीहि समोसटं ॥५॥**
**पञ्चवस्ससहस्सेसु अनतीतेसु येव च ।**
**हानभागियतं यातं यथास्सद्धनियं ति च ॥६॥**
**यं वा महाकुलीनानं विनट्ठानं तहिं तहिं ।**
**ठपेत्वा व यथाठाने यथाविधि च पालनं ॥७॥**
**यं वा दानमहावस्सं वस्सापेन्तो निरन्तरं ।**
**चातुद्दीपकमेघो व पोसेय्यं याचके ति च ॥८॥**

( संस्कृतच्छाया )

यथा सुखी भवेत् शासनञ्च महर्षेः ।
दुर्लब्धिशतमिश्रत्वाच्चिरमाविलतां गतम् ॥४॥
निकायत्रयभेदेन भिन्नमनेकैर्भिक्षुभिः ।
कुक्षिपूरणकृत्यैरलज्जैः समवसृतम् ॥५॥
पञ्चवर्षसहस्रेषु अनतीतेषु एव च ।
हानभागीयत्वं यातं स्यादध्वनीनमिति च ॥६॥
यद्वा महाकुलीनानां विनष्टानां तत्र तत्र ।
स्थापयित्वा एव यथास्थाने यथाविधि च पालनम् ॥७॥
यद्वा दानमहावर्षं वर्षयन् निरन्तरम् ।
चातुर्द्वीपिकमेघ इव पोषयेयम् याचकानिति च ॥८॥

( हिन्दी-अनुवाद )

जिस प्रकार (आगे का जन-समूह) सुखी हो तथा सैकड़ों मिथ्या दृष्टियों के मिलने के कारण बहुत समय से दूषित, तीन निकायों के भेद से विभक्त, उदर-भरण करने वाले अनेक लज्जाहीन भिक्षुओं से व्याप्त, पाँच हजार वर्ष बीतने के पहले ही बढ़ती हुई हानि को प्राप्त महर्षि का शासन ( बौद्धधर्म ) जैसे चिरस्थायी हो ॥ ४-६ ॥

उसके लिए महा विनष्ट कुलीन लोगों के लिए वहाँ-वहाँ यथास्थान रखकर ( उनका ) यथाविधि पालन करूँ ॥ ७ ॥

जो दान-रूपी महावर्षा है उसे निरन्तर वर्षाता हुआ चारों द्वीपों के मेघों की तरह याचकों का पालन करूँ ॥ ८ ॥

**विधातुं दानि कालोयं तं यथाभिच्छित इति ।**
**ठानन्तरारहानं हि ठानन्तरं अदासि सो ॥९॥**

**ततो भेरिं चरापेत्वा सन्निपातिय याचके ।**
**तुलाभारमहादानं अनुवस्सं पदापयि ॥१०॥**

( संस्कृतच्छाया )

विधातुमिदानीं कालोऽयं तं यथाभीप्सितमिति ।
स्थानान्तरार्हाणां हि स्थानान्तरमदात् सः ॥९॥

ततो भेरीं चारयित्वा सन्निपात्य याचकान् ।
तुलाभारमहादानं अनुवर्षं प्रादीदपत् ॥१०॥

( हिन्दी-अनुवाद )

उस ( कठिनाई से प्राप्त राज्य ) को इच्छानुसार बनाने के लिए अब यह समय है। ( ऐसा विचार कर ) उसने तत्तत् पदों के योग्य व्यक्तियों को ( तत्तद् ) पद दिये। तत्पश्चात् डुग्गी फिरवा कर याचकों को इकट्ठा करा प्रत्येक वर्ष ( अपनी ) तौल के वजन के बराबर भारी दान करवाता था ॥ ९-१० ॥

———

## ३५. अपूर्वो दण्डः[1]

'सीहळभासक्खरेहि परिवत्तितं परियत्तिसासनं मागधभासक्खरेन को नाम पुग्गलो परिवत्तितुं सक्खिस्सती' ति महाथेरा निमन्तयित्वा तावतिंसभवनं गन्त्वा घोसं नाम देवपुत्तं दिस्वा सद्धिं सक्केन देवानं इन्देन तं याचित्वा बोधिरुक्खसमीपे घोसगामे केसस्स नाम ब्राह्मणस्स केसिया नाम ब्राह्मणिया कुच्छिम्हि पटिसंधिं गण्हापेसुं। 'खादथ भोन्तो, पिवथ भोन्तो' ति आदि ब्राह्मणानं अञ्ञमञ्ञं घोसकाले विजायनत्ता 'घोसो' ति नामं अकासि।

(संस्कृतच्छाया)

'सिंहलभाषाक्षरैः परिवर्तितं पर्याप्तिशासनं मागधभाषाक्षरेण को नाम पुद्गलः परिवर्तयितुं शक्ष्यति' इति महास्थविरा निमन्त्र्य त्रयस्त्रिंशभवनं गत्वा घोषं नाम देवपुत्रं दृष्ट्वा सार्धं शक्रेण देवानामिन्द्रेण तं याचित्वा बोधिवृक्ष-समीपे घोषग्रामे केशस्य नाम्नो ब्राह्मणस्य केश्या नाम्न्या ब्राह्मण्याः कुक्षौ प्रतिसन्धिमजिग्रहन्। 'खादत भोः! पिबत भोः! इत्यादि ब्राह्मणानामन्योन्यं घोषकाले विजननत्वाद् 'घोष' इति नाम अकार्षीत्।

( हिन्दी-अनुवाद )

'सिंहली भाषा एवं लिपि में परिवर्तित उपदेशों ( के सार ) को मागधी भाषा एवं लिपि में बदलने के लिए कौन व्यक्ति समर्थ है' इस प्रकार ( विचार कर ) महास्थविरों को बुलाकर त्रायस्त्रिंश भवन जाकर घोष नामक देवपुत्र को देख देवताओं के इन्द्र शक्र के साथ उससे प्रार्थना कर बोधिवृक्ष के पास घोष ग्राम में केश नामक ब्राह्मण की केशी नामक ब्राह्मणी की कोख में जन्म ग्रहण कराया। 'अरे खाओ अरे पिओ' इत्यादि ब्राह्मणों के एक दूसरे के प्रति शब्द करते समय पैदा होने से 'घोष' यह नाम रखा गया ( हुआ )।

---

१. प्रस्तुत पद्यांश बर्मी भिक्षु पञ्ञसामी ( प्रज्ञास्वामी ) द्वारा रचित सासनवंस (शासन-वंश) से उद्धृत किया गया है। इस ग्रन्थ की रचना उन्नीसवीं शताब्दी में बरमा में हुई। इसमें बुद्ध-काल से लेकर उन्नीसवीं शताब्दी तक के बुद्ध-शासन का इतिहास है। उद्धृत गद्यांश में सिंहली भाषा एवं लिपि में विद्यमान त्रिपिटक को पालि भाषा में परिवर्तित करने के लिए आचार्य बुद्धघोष को श्रीलंका भेजने का वर्णन है।

**सत्तवस्सिककाले सो तिण्णं वेदानं पारगू अहोसि। अथ खो एकेन अरहन्तेन सद्धिं वेदकथं सल्लपन्तो नं कथं निट्ठापेत्वा, 'कुसला धम्मा अकुसला धम्मा अव्याकता धम्मा' ति आदिना परमत्थं वेदं नाम बुद्धमन्तं पुच्छि। तदा सो तं सुत्वा उग्गण्हितुकामो हुत्वा तस्स अरहतस्स सन्तिके पब्बजित्वा देवसिकं देवसिकं पिटकत्तयं सट्ठिमत्तेहि पदसहस्सेहि सज्झायं अकासि, वाचुग्गतं अकासि। एकमासेनेव तिण्णं पिटकानं पारगू अहोसि। ततो पच्छा रहो एकको व निसिन्नस्स एतदहोसि—'बुद्धभासिते पिटकत्तये मम वा पञ्ञा अधिका उदाहु उपज्झायस्स वा' तं कारणं ञत्वा उपज्झाचरियो निग्गहं कत्वा ओवदि। संवेगपत्तो हुत्वा खमापेतुं वन्दि। उपज्झाचरियो—'त्वं, आवुसो, सीहळदीपं गन्त्वा पिटकत्तयं सीहळभासक्खरेन लिखितं मागधभासक्खरेन**

(संस्कृतच्छाया)

सप्तवार्षिककाले स त्रयाणां वेदानां पारगोऽभूत्। अथ खलु एकेनार्हता सार्धं वेदकथां संल्लपन् तां कथां निष्ठाय 'कुशला धर्माः, अकुशला धर्माः, अव्याकृता धर्माः' इत्यादिना परमार्थं वेदं नाम बुद्धिमन्तमप्राक्षीत्। तदा स तं श्रुत्वा उद्ग्रहीतुकामो भूत्वा तस्यार्हतोऽन्तिके प्रव्रज्य दैवसिकं दैवसिकं पिटकत्रयं षष्टिमात्रैः पदसहस्रैः स्वाध्यायमकार्षीत्; वागुद्गतमकार्षीत्। एकमासेनैव त्रयाणां पिटकानां पारगोऽभूत्। ततः पश्चाद् रहः एककस्य एव निषण्णस्य एतदभूत्—बुद्धभाषिते पिटकत्रये मम वा प्रज्ञा अधिका उताहो उपाध्यायस्य वा' इति ? तत्कारणं ज्ञात्वा उपाध्या(या)चार्यो निग्रहं कृत्वा अवावादीत्। स संवेगप्राप्तो

( हिन्दी-अनुवाद )

सात वर्ष की अवस्था में वह तीनों वेदों में पारङ्गत हो गया। तब एक अर्हत् के साथ वेद-वार्ता करता हुआ उस चर्चा को समाप्त कराकर 'कुशल धर्म, अकुशल धर्म अव्याकृत धर्म इत्यादि के द्वारा बुद्धिमान् से वेद के परमार्थ को पूछा। तब वह उसको सुनकर ग्रहण करने की इच्छा वाला होकर उस अर्हत् के पास प्रव्रजित होकर प्रत्येक दिन तीनों पिटकों का साठ हजार पदों के द्वारा स्वाध्याय करता था, (स्वाध्याय) गाता हुआ करता था। एक मास में ही तीनों पिटकों में पारङ्गत हो गया। उसके बाद एकान्त में अकेले बैठे हुए उसके लिए ऐसा ( मन में विचार ) हुआ—बुद्ध के द्वारा कहे गये तीनों पिटकों में मेरी बुद्धि अधिक है या उपाध्याय की। उस बात को जानकर उपाध्याय ने पकड़ कर डाँटा। वह भय से पीडित होकर क्षमा कराने के लिए वन्दना

**लिखाहि। एवं सति अहं खमिस्सामी' ति आह। बुद्धघोसो च पितरं मिच्छादिट्ठिभावतो मोचेत्वा आचरियस्स वचनं सिरसा पटिग्गहेत्वा पिटकत्तयं लिखितुं सीहळदीपं नावाय अगमासि।**

(संस्कृतच्छाया)

भूत्वा क्षमापयितुमवन्दिष्ट। उपाध्या( या )चार्यः 'त्वं, आयुष्मन्! सिंहलद्वीपं गत्वा पिटकत्रयं सिंहलभाषाक्षरेण लिखितं मागधभाषाक्षरेण लिख। एवं सति अहं क्षमिष्ये' इत्यवोचत्। बुद्धघोषश्च पितरं मिथ्यादृष्टिभावतो मोचयित्वा आचार्यस्य वचनं शिरसा प्रतिगृह्य पिटकत्रयं लिखितुं सिंहलद्वीपं नावा अगमत्।

( हिन्दी-अनुवाद )

करने लगा। उपाध्यायाचार्य ने कहा—आवुस तुम सिंहलद्वीप जाकर सिंहलभाषा एवं लिपि में लिखे तीनों पिटकों को मागधी भाषा और लिपि में लिखो। ऐसा हो जाने पर मैं क्षमा कर दूँगा। बुद्धघोष अपने पिता को मिथ्या दृष्टि के भाव ( स्वभाव ) से मुक्त कराकर आचार्य के वचन को शिरोधार्य कर तीनों पिटकों को लिखने के लिए नाव से सिंहलद्वीप को गये।

## ३६. सुगते भक्तिः[1]

एकस्मि किर समये अम्हाकं भगवा राजगहे विहरति वेळुवने कलन्दकनिवापे। तत्रापि खो भगवा चतुन्नं परिसानं धम्मं देसेसि आदिकल्याणं मज्झेकल्याणं परियोसानकल्याणं सत्थं सब्यञ्जनं केवलपरिपुण्णं। तेन खो पन समयेन अनुरुद्धो सोभितो पदुमुत्तरो गुणसागरो ञाणपण्डितो रेवतो ति छ खीणासवा एकच्छन्दा हुत्वा येन भगवा तेनुपसङ्कमिसु, उपसङ्कमित्वा भगवन्तं अभिवादेत्वा एकमन्तं निसीदिंसु। एकमन्तं निसिन्ना खो ते खीणासवा भिक्खू भगवन्तं एतदवोचुं—न हि भन्ते भगवता समतिंसपारमियो पूरेन्तेन एकदेससत्तहितत्थं पूरिता,

(संस्कृतच्छाया)

एकस्मिन् किल समये अस्माकं भगवान् राजगृहे विहरति वेणुवने कलन्दकनिवापे। तत्रापि खलु भगवान् चतसृणां परिषदां धर्ममदिक्षत्—आदिकल्याणं, मध्येकल्याणं पर्यवसानकल्याणं सार्थं सव्यञ्जनं केवलपरिपूर्णम्। तस्मिन् खलु पुनः समये अनुरुद्धः, शोभितः, पद्मोत्तरः, गुणसागरः, ज्ञानपण्डितः, रेवतः इति षट् क्षीणास्रवा एकच्छन्दा भूत्वा यत्र भगवान् तत्रोपसमक्रमिषुः। उपसङ्क्रम्य भगवन्तमभिवाद्य एकान्तं न्यसीदन्। एकान्तं निषण्णाः खलु ते क्षीणास्रवाः भिक्षवः भगवन्तमेतदवोचन्—'न हि भदन्त ! भगवता समत्रिंश-

( हिन्दी-अनुवाद )

एक समय हमारे भगवान् राजगृह में वेणुवन के कलन्दकनिवाप में विहार कर रहे थे। वहाँ भी भगवान् ने चारों परिषदों के लिए आदिकल्याण से युक्त, मध्यकल्याण से युक्त, अन्तकल्याण से युक्त, सार्थ, सुस्पष्ट, एकदम परिपूर्ण धर्म का उपदेश दिया। उस समय अनुरुद्ध, शोभित, पद्मोत्तर, गुणसागर, ज्ञानपण्डित तथा रेवत—ये छः क्षीणास्रव एक-सी इच्छावाले होकर जहाँ भगवान् थे, वहाँ गये, जाकर भगवान् को नमस्कार कर एक ओर बैठ गये। एक ओर बैठे हुए उन क्षीणास्रव भिक्षुओं ने भगवान् से ऐसा कहा—भन्ते ! समस्त तीस पारमिताओं को पूर्ण करने वाले भगवान् के द्वारा (वे) न केवल

---

१. प्रस्तुत गद्यांश बरमी भिक्षु ( जिसके नाम का पता नहीं है ) द्वारा रचित छकेसधातुवंस ( १९वीं शताब्दी ) से उद्धृत किया गया है। इस ग्रन्थ में भगवान् बुद्ध के छः केशों के ऊपर बनाये गये स्तूपों का वर्णन है। उद्धृत गद्यांश में भगवान् बुद्ध द्वारा छः भिक्षुओं को सिर के छः केश देने का वर्णन है।

अथ खो सब्बसत्तहितत्थं कत्तुकामेन पूरिता। ये केचि भन्ते सत्ता आसन्नट्ठा तेसं तव दस्सनेन उभयत्थ सिद्धा ये चञ्ञे सत्ता दूरट्ठा होन्ति तेसं अत्थाय भगवतो सरीरपटिबद्धं पूजनीयवत्थुं ठपेतब्बं। महासमुद्दस्स पन भन्ते अविदूरे एकस्मिं पच्चन्तदेसे बहुजना वसन्ति। तेसं अनुकम्पाय पूजनीयं दातुं वट्टति। अथ खो भगवा तेसं वचनं सुत्वा महाकरुणाय समुस्साहितचित्तो हुत्वा जनपदवासीनं हितकरणत्थं दक्खिणेन हत्थेन सीसं परामसति, सीसं परामसित्वा हेमवण्ण-रंसीहि विजोतमाना छ केसा भगवतो हत्थे लग्गिसु। अथ खो भगवा तेसं छन्नं अरहन्तानं अदासि। तेपि खो तुट्ठमानहट्ठा अत्तनो सिरसा व सम्पटिच्छिसु। तदा आयस्मा आनन्दो भगवन्तं पुच्छि—'किं, भन्ते, तस्मिं जनपदे सत्तानं

(संस्कृतच्छाया)

त्पारमीः पूरयता एकदेशसत्त्वहितार्थं पूरिताः, अथ खलु सर्वसत्त्वहितार्थं कर्तुकामेन पूरिताः। यानि कानिचिद् भदन्त! सत्त्वानि आसन्नस्थानानि तेषां तव दर्शनेन उभयत्र सिद्धानि; यानि चान्यानि दूरस्थानि भवन्ति तेषामर्थाय भगवतः शरीरप्रतिबद्धं पूजनीयवस्तु स्थापयितव्यम्। महासमुद्रस्य पुनः भदन्त! अविदूरे एकस्मिन् प्रत्यन्तदेशे बहुजना वसन्ति। तेषामनुकम्पायै पूजनीयं दातुं वर्तते।' अथ खलु भगवान् तेषां वचनं श्रुत्वा महाकरुणया समुत्साहित-चित्तो भूत्वा जनपदवासिनां हितकरणार्थं दक्षिणहस्तेन शिरः परामृशति; शिरः परामृश्य हेमवर्णरश्मिभिर्विद्योतमानाः षट् केशाः भगवतो हस्तेऽलगिषुः। अथ खलु भगवान् तेभ्यः षड्भ्योऽर्हद्भ्योऽदात्। तेऽपि खलु तुष्यमानहृष्टाः आत्मनः शिरसा सम्प्रत्यैषिषुः। तदा आयुष्मान् आनन्दो भगवन्तमप्राक्षीत्—'किं भदन्त।

( हिन्दी-अनुवाद )

कुछ ही प्राणियों के हित के लिए पूर्ण की गई हैं, अपितु समस्त प्राणियों के हित को करने की इच्छा से पूर्ण की गई हैं। भन्ते! जो कोई प्राणी ( आपके ) पास स्थिर हैं उनके दोनों भव आपके दर्शन से ही सिद्ध हैं किन्तु जो अन्य प्राणी दूर हैं उनके लिए भगवान् के शरीर में लगी हुई पूजनीय वस्तु रखना चाहिये। भन्ते! महा समुद्र के पास एक सीमान्त देश में बहुत से मनुष्य रहते हैं। उनपर कृपा ( करने ) के लिए पूजनीय वस्तु देना अच्छा है। तब भगवान् ने उनके कथन को सुनकर महा-करुणा से उत्साहित चित्त वाले होकर देशवासियों का हित करने के लिए दाहिने हाथ से सिर को छुआ, सिर को छूकर (छूने से) स्वर्ण वर्ण की किरणों जैसे चमकते हुए छः बाल भगवान् के हाथ में लग गये। तब भगवान् ने (वे बाल) उन छः अर्हतों को दिये। उन्होंने भी सन्तुष्ट एवं प्रसन्न मन से अपने सिर झुका कर स्वीकार किए। तब आयुष्मान् आनन्द

**अन्तरायो भगवतो धातुयो निस्साय भविस्सती' ति ? 'न पस्सामि, आनन्द, तस्मि जनपदे सत्तानं परिहानिं, वुड्ढिमेव पस्सामी' ति आह। 'मम परिनिब्बानतो हि, आनन्द, पञ्चवस्ससहस्सानि मम सासनं पतिट्ठितं भविस्सति इमे छ केसधातुयो पञ्चसताधिकद्विसहस्सवस्सानि रक्खिता भविस्सन्ति।**

( संस्कृतच्छाया )

तस्मिन् जनपदे सत्त्वानामन्तरायो भगवतो धातून् निश्रित्य भविष्यति ?' इति। 'न पश्यामि, आनन्द ! तस्मिन् जनपदे सत्त्वानां परिहानिं, वृद्धिमेव पश्यामि'— 'मम परिनिर्वाणतो हि आनन्द ! पञ्चवर्षसहस्राणि मम शासनं प्रतिष्ठितं भविष्यति; इमे षट् केशधातवः पञ्चशताधिकद्विसहस्रवर्षाणि रक्षिता भविष्यन्ति।'

( हिन्दी-अनुवाद )

ने भगवान् से पूछा—भन्ते ! क्या उन जनपद के जीवों का भगवान् की धातु को लेकर अन्तराय ( बाधा ) होगा ? 'आनन्द ! उस जनपद के प्राणियों की हानि को नहीं देखता हूँ, वृद्धि को ही देखता हुँ' इस प्रकार ( भगवान् ने ) कहा। 'आनन्द मेरे परिनिर्वाण से पाँच हजार वर्ष ( तक ) मेरा शासन स्थापित रहेगा। ये छः केश-धातुयें पच्चीस सौ वर्ष तक रक्षित रहेंगी'।

—०—